हम इतना जरूर पाते हैं कि हमारा उनमें मेल नहीं है, उसको समझ नहीं सिद्ध कर पाते।

शंकराचार्य की कहानी है। एक हाथी उनकी तरफ दौड़ा। बचने के लिए वे भी भागे। देखनेवाले ने कहा, आचार्य, हाथी मिथ्या है, आक्रमण मिथ्या है, भागते क्यों हो? शंकर ने कहा, मेरा भागना भी मिथ्या है, भाई! अगर शंकर का होना सच है तो हाथी का होना अपने आप सच बनता है। आत्म और वस्तु दोनों अन्योन्याश्रित हैं।

## मुक्ति विभक्ति

यह आपका कहना बिलकुल सच है कि दोनों की सम्बद्धता का विच्छेद मुक्ति नहीं है, विभक्ति है। मुक्ति प्रेम में से ही सम्भव है। यह जो विभक्ति और वियुक्ति में भी भक्ति और सम्प्राप्ति का अनुभव पा सकता है। यह सम्बद्धता उत्तरोत्तर सघनता में से सम्भव है। एकता विभक्तता का फल नहीं हो सकती।

१२५. एक पागल है जिसे अपने शरीर का, अपने अहं का बोध नहीं और जो पागल शेष वस्तु-जगत् को भी संगत रूप में देख और पहचान नहीं सकता। उसके अस्तित्व को आप स्वीकार करेंगे या अस्वीकार?

## पागल में तटस्थता का अभाव

—पागल में अहं का बोध अगर नहीं होता तो सिर्फ इसलिए कि वह सर्वथा अहंमग्न और अहंग्रस्त होता है। यह तक जानने के लिए 'मैं हूँ' इसकी कुछ आवश्यकता होती है जो मैं से तटस्थ हो। पागल में यह तटस्थता ही नष्ट हो चुकी होती है। मैं वहाँ समाप्त नहीं उत्कृष्ट होता है। सच पूछिये तो पागलपन मैं का ही रोग है। मैं के मात्रा से बाहर पोष और स्फीति पाने का रूप ही विक्षिप्तता है। मैं को वहाँ लिप्तता ही है, उत्तीर्णता मानना भ्रम पोसना है। इसीसे उपचार के लिए उस व्याधिग्रस्त मैं को तरह-तरह से स्वस्थ और शान्त करने की आवश्यकता होती है।

## उदर इन्द्रिय क्यों नहीं?

१२६. इन्द्रियाँ पाँच मानी गयी हैं और उनकी वासनाओं को उनकी भूख कहा गया है। अभी मेरे मन में यह शंका उठी कि उदर को एक अलग इन्द्रिय क्यों नहीं माना गया और उसकी भूख का जो प्रत्यक्ष पर तीव्र और शक्तिशाली प्रभाव होता है उसकी स्वीकारता हमारे अध्यात्मवादियों ने क्यों नहीं की?

—संख्या पर कुछ स्थगित न मानिये। मन को छठी इन्द्रिय कहा जाता है। उपस्थ की गणना इन्द्रियों में है नहीं। उन पाँच के साथ पाँच कर्मेन्द्रियाँ भी ले लें तो भी इस की संख्या को सूचक ही मानना चाहिए, पूर्णांक नहीं। सच यह कि सम्पूर्णता कभी संख्या में नहीं समाती।

## मात्र नैसर्गिक क्रिया इन्द्रिय नहीं

उदर और रसना का बहुत सम्बन्ध है। रसना में क्यों न मान लीजिये कि उदर का समावेश हो जाता है। सच भी है कि भूख का सम्बन्ध पेट से हो लेकिन पेट की भूख में से उतनी जटिलताएँ नहीं निकलती हैं जितनी वासना की जटिलताएँ रसना के स्वाद में से बन जाती हैं। सीधे भूख और भोग को मानव-विचार में यथेष्ट-रूप से ऐसा अवकाश नहीं है, वह तो दैविक और प्राणिक विचार के अन्तर्गत आ सकता है। जीवमात्र में भूख और भोग मिलेगा मनुष्य वहाँ सम-समान है। भूख और भोग के साथ और जो नाना प्रकार की वासनाओं की करोटें लग जाती हैं वह मानव को शेष जीव-जन्तु से अलग करती हैं। इसलिए मानवेन्द्रियों में जिनकी गणना की जाए उनका सम्बन्ध किंचित् मानवता-बोध से भी होना चाहिए। नैसर्गिक क्रियाओं से हो जिनका सम्बन्ध है ऐसे अवयवों को इन्द्रियों में गिनने की विशेष आवश्यकता नहीं रह जाती। लेकिन अन्त में यह याद रखना चाहिए कि संख्या और गणना सूचकमात्र होती है अधिक नहीं।

## मूल द्वन्द्व सर्वव्याप्त

१२७. अन्तर में द्वन्द्व का सृजन कौन करता है? अपने-अपने विषयों का रस मन तक पहुँचानेवाली इन्द्रियाँ अथवा उनके बिना भी स्वयं मन?

—मन को मध्यवर्ती मानना चाहिए। हम कह पाते हैं मेरा मन, तुम्हारा मन। इसका आशय कि मन से गहरे में कुछ वह है जो अपने को मैं कहता है।

मूल द्वन्द्व 'मैं' और 'सब' में है—उसीको कहिए यह मन और अखिल का द्वन्द्व। भगवान् समष्टि में सर्व-व्याप्त है—वह सागर है, मैं बूँद हूँ। यही मूल द्वन्द्व है। हममें बाहर जितना जो है वह अपने आप में पर है। सब भगवान् वह जो पर में है स्व में भी है। वह वह जो स्व में ही है, पर में एकदम नहीं है।

## बुद्धि-चेतना, भगवत्-चेतना

स्पष्ट हुआ कि व्यक्तित्व से ही सीमा बनाती है। मनोविज्ञान चेतन अवचेतन अचेतन आदि स्तर मानता है। जिसे सामान्य अर्थ में चेतन कहिये वह बुद्धि

चेतना है। आप सब में जो व्याप्त और प्रच्छन्न किन्तु सुगुप्त चैतन्य है उसे मैं सम-वस्तु-चैतन्य कह सकता हूँ। मैं उसमें अधिकाधिक जागता रहता हूँ। जागता हूँ फिर भी थकता हूँ। जब मैं समग्र चेतना से तद्रूप हो जाय तब महाध्यान-सा मालूम होता है। समाधान-सा इसलिए कहता हूँ कि अहं के समग्र-सत्ता में परिपूर्ण निमज्जन को ही मुक्ति और निर्वाण कहा गया है। वहाँ तो सब प्रश्नों और द्वन्द्वों का तिरोभाव है। उनका प्रश्न भी समाधान है वह चिरस्थायी नहीं हो पाता है। किन्तु यह सामान्यतया मान लिया जाय कि अहं जब सचेत नहीं होता, शान्त या स्थगित होता है तो कष्ट की स्थिति कम हो जाती है।
शेष द्वन्द्व मानो इस मूल-द्वन्द्व के ही रूप-प्रतिरूप हैं।

१२८. तब क्या आपकी मान्यता है कि अपार-जगत् का इन्द्रियों के माध्यम से बाह्य-जगत् से जो सम्पर्क होता है वह अन्तरंग में कोई हलचल या द्वन्द्व पैदा नहीं करता?

—जब मन और इन्द्रियों द्वारा ही अन्तर-बाह्य इन लोकों का सम्बन्ध सम्भव और अनिवार्य है तब यह कैसे हो सकता है कि कोई भी अन्तर्द्वन्द्व उनसे निरपेक्ष हो?

## मूल-द्वन्द्व बाह्य-द्वन्द्व

१२९. बाह्य-जगत् जो द्वन्द्व अन्तर में पैदा करता है वह मूल द्वन्द्व से भिन्न होता है अथवा उसका पोषक होता है, अथवा उसका विरोधी?

—मूल द्वन्द्व तो सब जीवन-व्यापार के मूल में भूमिकारूप से अवस्थित ही है। वह बाह्य-द्वन्द्व के रूप में प्रकट भी होता है और उससे प्रभावित भी होता है। दुःख और क्लेश हमेशा असामञ्जस्य के परिणाम होते हैं। समग्र-चेतना में सामञ्जस्य और स्वास्थ्य है। अहं-चेतना के बीच आ पड़ने के कारण ही विभाजित-सा रूप होकर और अपने को अपना विभेद मान देने लगता है। सब द्वन्द्व इसी विभेद विभाजन और वैषम्य से बनते हैं। इस वैषम्य का द्वार इन्द्रियाँ बनती हैं।

## द्वन्द्व अहं-जन्य, अप्रेममूलक

बाह्य-जगत् उतना ही भीतर पहुँचता है जितना इन्द्रियों के द्वारा मन भेजना चाहता है। बाहर हो उस स्व-पर में पहुँचता है कि जो मन उसे प्रदान करता है। जिसके प्रति पहले से मन में विरोध हो वह अनुकूल और असहज ही दीखेगा। मानो हम बाहर वह देखते हैं जो चाहते हैं। इस तरह बाह्य जगत् की सर्वथा स्वतन्त्र सत्ता नहीं बनती। स्व के साथ ही पर में द्वन्द्व पड़ता है। अतः स्व-पर के विभिन्न से सब द्वन्द्वों की समाप्ति वहाँ ही प्राप्त हो सकती है जहाँ स्व-पर-भेद पहुँचता नहीं

है। उसीको भगवत्-चेतना का स्तर कहा जाता है। जिसे प्रेम कहते हैं वह मानो उस चित्तप्रवाह का ही रूप है। अहं उसमें विगलित होता है। और इसलिए व्यक्ति परम सुख अनुभव करता है। द्वन्द्व अप्रेममूलक होता है दूसरे शब्दों में अहं-जन्य होता है।

११० मन को कौन प्रेरित करता है कि वह बाह्य-जगत् को एक विशेष रंग में रँगे और इन्द्रियों से विशेष आचरण कराये?

## मन का आरम्भ

—कहिए अन्तर्मन बहिर्मन को प्रेरित करता है। मन के सिवा भी हम उस अन्तरा न्तस्तर के अनेक पटलों को निर्दिष्ट करने के लिए अन्य अनेक संज्ञाएँ बना सकते हैं। लेकिन उससे हमेशा सहायता नहीं होती है। कभी जटिलता बढ़ भी जाती है। इसीलिए कहा कि बाह्य-मन को अन्तर-मन प्रेरित करता है। अन्तर-मन को कौन प्रेरित करता है यह सवाल हो तो अन्तरतर-मन कह सकते हैं। उसके आगे अन्तरतम भी कह सकते हैं। कहीं बुद्धि और प्रज्ञा शब्दों को मन के पार की सत्ताओं के रूप में दरसाया गया है। उन बहुत-से शब्दों के झमेले से कोई विशेष काम हाथ नहीं आता है। द्वन्द्व का मूल जहाँ से है वहीं से मन का आरम्भ मान लीजिये। द्वन्द्व वहाँ कैसे प्राप्त होता है, इसकी खोज में आखिर मन से पार कहाँ जाया जायगा?

## मन का मूल मूल-द्वन्द्व में

परमात्मा एक है। सब है पूर्ण है। फिर द्वन्द्वस्थ जीव की सृष्टि कैसे और कहाँ से अद्वैत में द्वैत कहाँ से? यह प्रश्न जीवन प्रश्न है। बुद्धि से उसका अन्त नहीं पाया जा सकता। मैं हूँ इस आधार पर ही आगे की चर्चा सम्भव है। अपने होने के पार और उस के मूल हेतु में उतरना आनुमानिक ही आगे प्रामाणिक नहीं हो सकता। मन जिस रूप-रंग में बाह्य को रचता है वैसा क्यों रचता है मन को कौन चालित और प्रेरित करता है? तो कहना चाहिए कि मूल द्वन्द्व में से पाकर मन प्रेरणा का इन्द्रियों की ओर भेजता है। इन्द्रियाँ फिर उस प्रेरणा की वासना से बाहर के प्रति उन्मुख होती हैं। जिस रूप में उस बाह्य को फिर मन के द्वारा वे वापिस द्वन्द्व में पहुँचाती हैं उसीसे फिर प्रतिप्रेरणा का आरम्भ होता है। यह क्रिया प्रतिक्रिया एक क्षण के लिए भी जीव में रुकती नहीं है। प्राण-क्रिया और प्राणी क्रिया जिन प्रक्रियाओं को जीवन के लिए अनिवार्य मानती हैं मानो वे सब इसी मूल क्रिया प्रतिक्रिया की प्रतीक हैं। श्वास प्रश्वास निमर्ष उत्सर्प प्रसरण और

प्रत्येक आदि आदि सब उसीके मूर्त पर्याय हैं। अन्तर-बाह्य इस प्रकार परस्पर को थामता और अनुबद्ध रखता है। इस कहने में विशेष अर्थ नहीं है कि मन को वस्तु जगत् प्रभावित करता है कारण वस्तु जगत् के लिए आत्म-जगत् में परिणत हुए बिना छुट्टी ही कब है। इसलिए यही कहना उचित है कि मन जो प्रेरणा पाता है, अन्तरतर से पाता है। और वह अपनी प्रेरणा अन्तरतम से पाता है।

यहाँ मैं नाना पारिभाषिक शब्दों को बचाना चाहता हूँ। क्योंकि उनसे जटिलता ही बनती है।

## मूल-द्रव्य का स्वरूप

१११ मूल द्रव्य के स्वरूप को कौन निश्चित करता है क्या व्यक्तिगत अहं का स्वरूप?

—हाँ बहुत हद तक। कारण अखण्ड भागवत सत्ता की ओर से तो किसी भान्तस्थ की अवधारणा ही नहीं हो सकती। अतः उसे अहं की ओर से ही जानना-समझना होगा।

## नैतिक-अनैतिक

११२ नीति और अनीति की चेतना का तब इस अन्तर्द्वन्द्व की उत्पत्ति और उसके लय में क्या योग अथवा सहयोग आप मानते हैं?

—नैतिक वह सब है जो भगवदुन्मुख है। अनैतिक अहमुख होता है। प्रार्थना में अहं घुलता और स्वेच्छा से अर्पित और विगलित होता है। नैतिकता को इस तरह प्रार्थनामूलक माना जा सकता है।

अन्य अर्थ में अहं दृप्त और प्रमत्त होता है। इस भाव में से निकली प्रवृत्ति अनैतिक बनेगी।

११३ यदि अहमुख चेतना ही अनैतिक है तो कई बार ऐसा क्यों पाया जाता है कि कितनी ही प्रतिमाएँ पूर्ण रूप से भगवन्मुखी होकर भी आचरण में अनाचार और अनैतिकता का वर्तन करती दीखती हैं?

## प्रतिमा अहं-शासित नहीं

—देखने और दीखने पर इस विषय में निर्भर नहीं रहना चाहिए। अर्थ नहीं दीखता है केवल रूप ही दीख पाता है। अर्थ का निर्णय अनुमान से करना होता है। और अनुमान स्वनिर्भर और स्वायत्त हुआ करता है।

प्रतिभा द्वन्द्व होती है। जैसे घड़ी का लटकन इस सिरे से उस सिरे तक डोलता है प्रतिभा भी इसी तरह के झोंके लेती है। अध्यात्मशीलता के निर्मल क्षण उसमें प्रतिबिम्बित दीखते हों पर उसी प्रतिभा को आप और कीच कर्दम में लिपटा-सना देख सकते हैं। शराब में कभी आदमी जाने कितनी ऊँची बातें कर रहा होता है दो-चार पेग और चढ़ने पर वही गटर में औंधे मुँह गिर जाता है। सच यह कि प्रतिभाशाली व्यक्ति अहमाश्रित नहीं होते इसीसे भगवान् और शैतान बारी बारी से अपनी-अपनी विशेषताओं में पूरेपन के साथ उसमें झलक आते हैं। प्रतिभा इस तरह सदा एक दुर्बलता के साथ चलती देखी जाती है। अहं पुष्ट और स्वस्थ हो तो प्रतिभा के स्फोट का मानो कारण नहीं रह जाता है। दुर्बल अहं कभी ऊँचा चढ़ सकता तो कभी नीचे गिर आ सकता है।

## अहं की दुर्बलता उत्तीर्णता नहीं

इसीसे कहना होगा कि अहं की दुर्बलता उसकी उत्तीर्णता नहीं है। शायद अहं से मुक्ति उसे कुचलने दबाने के द्वारा नहीं मिलनेवाली है। न उसको निराहार रखकर सुखाने से वह लक्ष्य प्राप्त होगा। अहं की स्वस्थता और परिपूर्णता में से ही एक ठीक समर्पण भाव पैदा होगा। धर्म इस तरह हृदय-दौर्बल्य में से नहीं साधा जा सकता। गीता के आरम्भ के अर्जुन को महाभारत में से निकलना अनिवार्य हुआ। ऐसे ही उत्तीर्णता के लिए उस अहं को अनायास फेंका नहीं जा सकता है पूरे समर विग्रह में से निकलना उसके लिए अनिवार्य है। अन्यथा सच्चे प्रकार की ऋजुता मृदुता और आर्द्रता उसमें आ नहीं सकेगी। लज्जा संकोच भय यह अहं के द्योतक हैं शोधक नहीं हैं।
जो मूल में मूलता एक ऊँचाई तक पहुँचेगा उस प्रतिकूलता में उतने ही पीछे लौटता हुआ देखने की तैयारी हमें रखनी चाहिए। सांसारिक प्रतिभाओं से मानो यही पाठ हमें प्राप्त होता है। अहं की भूमिका पर उस विपर्यास को समझने खोलने में कठिनाई नहीं रहती है।

## अहं और विवेक

१२२४ ऊपर के उत्तर में अहं की दुर्बलता से आपका तात्पर्य क्या विवेक की दुर्बलता से है?

—एक उक्ति चलती है: गंगा गये गंगादास जमना गये तो जमनादास। कहते हैं पानी में न रंग होता है न आकार होता है। जिस पात्र में रखिये वही उसका

आकार है जो रंग डालिये वही रंग। इस प्रकार की कहावतों में दुर्बल अहं का चित्र पाया जा सकता है।

विवेक शब्द को चाहे तो अहं की जगह रख लीजिये। पर पूरा आशय उससे व्यक्त नहीं होता है। जंगली जातियों में विवेक उन्नत नहीं मालूम होता लेकिन दृढ़ व्यक्तित्व के पुरुष वहाँ मिल सकते हैं। यह मैं नहीं कहता कि व्यक्तित्व की दृढ़ता अहं की दृढ़ता है किन्तु इतना अवश्य है कि दृढ़ व्यक्तित्व में दुर्बल अहं नहीं हुआ करता। व्यक्तित्व की यह दृढ़ता हमेशा विवेक के आधार पर नहीं है संवेग के आधार पर भी कभी-कभी हुआ करती है। इसीसे विवेक की दुर्बलता का आशय कुछ-कुछ तर्कशक्ति की दुर्बलता के निकट पहुँच जाता है। अहं की दुर्बलता से मेरा यह आशय न था। आशय था वह व्यक्तित्व जो पत्ते की तरह हवा के रुख पर काँपता है, क्षण-क्षण स्थिति-परिस्थिति से ही अपनी प्रेरणा ले लेता है और एक झोंक में दुष्ट और दूसरे में भक्त बना दीखने लगता है। इस परिवर्तन में कोई छल या कपट काम नहीं कर रहा होता केवल अस्थिर चित्तता हुआ करती है। उसको चाहें ही तो विवेक की दुर्बलता की भाषा में आप समझिये अन्यथा मुझे यह दुर्बलता मस्तिष्क की नहीं चित्त की ही मालूम होती है।

## आदि द्वन्द्व की समग्रता

११५ अहं की उत्तीर्णता का क्या स्वरूप आपकी दृष्टि में है?

—आदि द्वन्द्व जिसमें जितना उन्नत हो दूसरे धर्मों में समग्र और समन्वित होता जाय उतनी ही अहं की उत्तीर्णता माननी चाहिए।

## प्रतिभा की ऊर्जा

११६ प्रतिभा की ऊर्जा का स्रोत आप कहाँ मानते हैं?

—बादल घने काले होते हैं तभी उनमें बिजली कड़ककर चमकती है जो क्षण के लिए आकाश को उजला भर जाती है। शक्ति द्वन्द्व की तीव्रता में से उपजती और चमकती है। भगवत्-चैतन्य सर्वव्याप्त है। उसके प्रकाशन के लिए आवश्यक है कि बिन्दु निमित्त बने। बिन्दु वह निमित्त बनता है जिसकी बिन्दुता उत्कट होती [illegible] होती है। ध्वनि समायी हुई है और एक ही [illegible] में सारे स्वर समाहित और प्रवाहित हैं। रेडियोग्राम घर में ही तो [illegible] बिन्दु पर घुमाकर हम मनचाही धुन प्राप्त कर लेते हैं। अहं के बिन्दु [illegible] ठीक इसी जगह है। नहीं तो व्यक्ति के रूप में वरदान न मिले, न [illegible] प्राप्त हो।

### ऊर्जा का स्वरूप

ऊर्जा जिसको कहा वह गतिशील संचरणशील ही हो सकती है। गति-संचरण की कल्पना हम काल के बिना नहीं कर सकते। अर्थात् वह ऊर्जा आदि द्वन्द्व के स्पर्श में आकर स्वयं ऊर्जा का रूप लेती है। उस द्वन्द्व-स्पर्श से पहले तो शक्ति का रूप शान्त होता है।

### जीवन-प्राण का मूल-गुण : व्यथा बेचैनी

आप देखेंगे कि जीवन प्राण का मूल गुण सुख और शान्ति नहीं है। वह तो बेचैनी और व्यथा है। यह इस कारण कि विक्षुब्ध और व्यक्तित्व प्राप्त होते ही शान्ति का धर्म पुरुषार्थ में परिणत हो जाता है। व्यक्ति को चैन का अवसर नहीं है। निरन्तर बेचैनी को अपना स्वरूप मानकर प्राण-पण से अपना लेने के द्वारा ही उसे चैन मिल सकता है। शान्ति इस तरह उसके लिए साध्य भले हो साधन के रूप में तो उसके पास संघर्ष और युद्ध ही रह जाता है। योद्धा के रूप में जीता चल तभी मानो वह उत्तीर्णता की ओर बढ़ता है। द्वन्द्व से नीचे या पीछे जाने की उसे सुविधा ही नहीं है। अभेद में से आदि पाकर भी सामने के भेद से मुँह मोड़कर फिर अभेद में लौटने की उसे सुविधा नहीं है। वह सम्भव नहीं है। भेद में से आगे बढ़ते हुए ही उस इष्ट की ओर गति की जा सकती है।

अभेद में भेद पड़ा वहीं से ऊर्जा की सृष्टि माननी चाहिए। शान्ति को उसी बिन्दु से शक्ति बनना पड़ा। ●

# २

# चेतना

## चित्त

११७ ऊपर आपने चित्त शब्द का उल्लेख किया है। चित्त को क्या आप मन, बुद्धि अथवा हृदय से कोई पृथक सत्ता मानते हैं?

—मन बुद्धि हृदय इनको ही समझना चलें तो इनकी सत्ताओं को पूरी तरह पृथक देखने में कठिनाई होगी। चित्त भी उस कठिनाई से बाहर नहीं है। यह कठिनाई कभी भी पूरी तरह पार नहीं की जा सकती। कारण मूल में ही व्यक्तित्व इन का मिश्रण है। ऐसे सब शब्द या तो समष्टि सन्दर्भ में प्रयुक्त होते हैं या उन्हें व्यष्टि अर्थ में लिया जाता है। चित्त अधिकतर समष्टि अर्थ में ही काम आता है। केवल इतने से यदि हम उसको मन-बुद्धि से अभ्यन्तर स्तर का सूचक मान लें, तो कोई हानि नहीं है।

## सदसद्विवेक मन-बुद्धि से अधिक मूलगामी

११८ यह सदसद् विवेक अथवा कॉन्शस मन बुद्धि और अहं इन तीनों में से किससे निस्सृत होता और जन्म पाता है?

—कॉन्शस और अहं की साथ उत्पत्ति माननी चाहिए। आदि द्वैत हमने स्वीकार किया कि अहं और भगवान् का है। अहं चेतना के स्तर पर ही मानो भगवत् प्रतिनिधि जो चेतना है वही कॉन्शस है। अहं चेतना ही जितनी वह मूलगामी है। यों भी यह मानते हैं कि व्यक्तित्व अहंकरण और अन्तःकरण के द्वन्द्व का परिणाम है। इस तरह अन्तःकरण या कॉन्शस मन-बुद्धि से अधिक मूलगामी है। अहं भी क्योंकि सम्भवतः मन-बुद्धि से मूलगत है।

११९. क्या कारण है कि मानव-चेतना इन्द्रियों के विषयों की ओर जितनी तीव्रता और अनिवार्यता से भागती है और उनमें रस लेती है उतनी अन्तःकरण की ओर नहीं जाती और आत्मोन्मुखी होने में कष्ट और प्रयास का अनुभव करती है?

## सत्य में स्तर-भेद नहीं

सामान्यतया सत्य को स्तरों में बाँटकर देखने के हम आदी हैं। शायद बुद्धि की प्रक्रिया यही है। श्री अरविन्द और दूसरे लोग वैसा करें तो यह स्वाभाविक ही है। दैहिक प्राणिक मानसिक और फिर अतिमानसिक स्तर माने जायें और चेतना की प्रक्रिया को इस प्रकार ऊर्ध्वता की दिशा में बढ़ता हुआ समझा जाय तो एक चित्र मन में उतरता है और उससे प्रेरणा भी प्राप्त हो सकती है। लेकिन जो सत्ता सर्वव्याप्त है और निश्चय ही सत्यता और भगवत्ता सर्वव्याप्त है तो उसमें ऊर्ध्व-गामी मुक्ति केवल इधर से हटकर उधर जानेवाली गति का नाम नहीं हो सकती। प्राणियों में तरतमता अवश्य देखी जा सकती है उसमें विवेक का सहारा होता है। लेकिन यदि हम व्यक्ति को समष्टि और पिण्ड को ब्रह्माण्ड के सम्बन्ध में देखें तो जान पड़ेगा कि साधुता और दुष्टता इस या उस आदमी की अपनी सम्पदा नहीं है। इन पर उसका कोई इजारा नहीं है। तब दुष्ट और साधु में समदर्शिता की स्थिति आ सकती है और ज्ञान के लिए वही वैज्ञानिक स्थिति चाहिए। दुष्ट और साधु कहकर वर्ग बना डालने में कोई कठिनाई नहीं है शायद व्यवस्था का काम उस तरह चलता भी है। लेकिन उनमें एक ही मानव-तत्त्व और निर्गुण-तत्त्व देखने के प्रयास में से ही ज्ञान एवं विज्ञान का प्रकर्ष साधा जा सकता है।

## अध्यात्म में श्रद्धा से ही काम

दैहिक और मानसिक तो अलग-अलग स्तर हो भी सकते हैं लेकिन आध्यात्मिक को भी उसी तरह एक सबसे ऊपर का स्तर मान लिया जायगा तो फिर सर्वव्यापी होने के लिए क्या रह जायगा? इसलिए इस क्षेत्र में बुद्धि से अधिक मैं श्रद्धा के उपयोग का कायल हूँ। बुद्धि किसी भी प्रकार दुष्ट और साधु में समता देखने का समर्थन नहीं कर सकती। फिर भी उस साम्य दर्शन के आधार पर ही वर्ग-भेद से हम मानवता को छुटकारा दे सकते हैं। श्रद्धा के सिवा उस साम्य-दर्शन के साधन का कोई उपाय नहीं है।

## पाप की सृष्टि हिसाब

मैं तो चाहता हूँ कि पापी को दुखी मानिए। आप जितना दण्ड दे सकते हैं उसमें ज्यादा दण्ड वह स्वयं पा रहा होता है। पाप शब्द ही सम्भव न रह पाता अगर हम मान लें कि पापी में आत्मा नहीं है। अगर आत्मा है तो सब मानिए कि इधर चाहे पाप में जितना भी मद-मत्त भाव दिखाई देता हो उधर आत्मा पर उतने ही

दुर्भावना भाव का दबाव पड़े बिना नहीं रह रहा है। सब पाप की सृष्टि विधाता की ओर से मनुष्य के हित के लिए ही हुई है।

## व्यक्ति को सन्दर्भ में देखें

मैं नहीं चाहता व्यक्तिवादी विचार के लिए इतना अवकाश हो कि कोई अपने को उत्कृष्ट आसन पर मानकर ऐसा आत्म-तुष्ट बने कि दूसरे को सर्वथा निकृष्ट मानने लग जाय। पुण्यात्मा को व्यक्तिगत मानने से सर्वथा हम दूर निकल जायें यह आशय नहीं। लेकिन सामाजिक और सामष्टिक सन्दर्भ में हम व्यक्ति को रखकर देख सकेंगे तभी समदर्शीपन सध सकेगा। समदर्शिता पाकर मानो हम सभी रागद्वेष पूर्ण आसक्तियों से ऊपर उठ सकेंगे।

## जड़ता के परदे

१४१ क्या हम सभी यह अनुभव नहीं करते कि हमारी चेतना पर एक के ऊपर एक अज्ञान और जड़ता के परदे पड़े हैं और प्रकाश कहीं नहीं है। जो किंचित् ज्योति किसी झरोखे से आती दीखती है उसीकी तरफ हम भागते हैं। किसी घटना-विशेष से अथवा किसीके सम्पर्क से लगता है कि जड़ता का एक परदा उठा और प्रकाश का नया झोंका मिला। पर कितने ही परदे अब भी बाकी बने रहते हैं और हम उनके नीचे विवश दबे पड़े रहते हैं। चेतना की इस विवशता का आप क्या विश्लेषण करते हैं?

## मनुष्य मूल में दिव्य

मैं मानता हूँ कि आवरण हैं और वे सब हमारे स्वभाव पर लिपटे और पड़े हैं। प्रकाश बाहर नहीं है, अन्तर्गत है। जड़ता हमारी दिव्यता पर पड़ी हुई है। मूल में मनुष्य दिव्यता में बना है।

इस विश्वास से प्रश्न का रूप बदल जाता है। प्रकाश बाहर है और हमारे स्वभाव के आवरण उसको हमसे ढँके हुए हैं यह मन में रखकर प्रश्न यह बन जाता है कि हमने ही अपने मानो प्रकाश पर मोटा आवरण लपेट रखा है। अर्थात् स्वभाव का दूर करना नहीं बल्कि उसको प्राप्त करना लक्ष्य बनता है।

## प्रकाश बाहर का नहीं, अन्तर्ज्योति का

बाहरी व्यक्ति अथवा घटना में जो मानो हम प्रकाश मिलता है वह असल में अपनी ही अन्तर्ज्योति का प्रकाश होता है। बाह्य अवसर या जन मानो हमारे उद्बोधक

में थोड़ी देर के लिए एक तरह डाल देता है और भीतर का प्रकाश सहसा ही फूटता हुआ हमें दिखायी दे जाता है।

## अन्यत्व भाव ही अज्ञान

मैं मानता हूँ कि यह अहं चेतना जो हर शेष के प्रति अन्य भाव पैदा करके चलती है प्रकाश से वंचित रहती है। तब समस्त शेष हमारे लिए बन्धन और मर्यादा बन जाता है। इस चेतना द्वारा जितना भी प्रयास करेंगे जड़ता के पटल कम होते नहीं प्रतीत होंगे। इस चेष्टा में अपनाया गया बोध हमारे बन्धन को बढ़ाता जान पड़े तब मुक्त की जगह हम बद्धता अनुभव करते जायेंगे ।

## अहं रति में प्रेम असंभव

इसके विरोध में वे क्षण जब अन्यत्वभाव क्षीण होता और आत्मीयभाव बढ़ता है प्रकाश-क्षण और आत्म-लाभ के क्षण जान पड़ते हैं। ऐसा नहीं प्रतीत होता कि हमने चेष्टा करके अपने आवरणों को एक-एक कर हटाया है मालूम ऐसा होता है कि जो सच ही था उसे हमने सहज स्वीकार कर लिया है विशेष चेष्टा की आवश्यकता नहीं हुई है। आवरण बीच में कहाँ तिरोहित हो गये हैं पता ही नहीं चलता। जैसे सहसा हमने अपने को पहचान लिया और उस घटना अथवा प्रसंग में पा लिया है। चेतना में विभक्तता का बोध अहंभासित और अहं प्रताड़ित होने में कारण होता है। जिसे स्नेह और प्रेम कहते हैं मानो वह समष्टि की ओर से आया ऐसा दीखता होता है कि अहं एक साथ शिथिल और स्फुरित हो जाता है और इस तरह व्यक्तित्व अपने आप प्रसार पाने लगता है। प्रेम अर्थात 'स्व' में अपने अर्थ को देखने का आरम्भ। यह दर्शन अहं-रति के साथ हो नहीं पाता इसीसे अहं-त्रस्त चेतना मानो सदा हारने को तड़पती रहती है। जीत जो सके तभी वह चैन पाती है जहाँ अन्य प्रथम और स्वयं द्वितीय बन जाता है। होता रहता है तब तक हम अन्य को सदा स्वयं के लिए मानते और उसी तरह व्यवहार करते हैं। यदि चेतना अस्मिता के अधीन रह तो फिर सारी चेष्टा पर भी हम इस भावना से छूट नहीं सकते कि अपनी प्रधानता के लिए सब दूसरों का उपयोग साध लें। यह अस्मिता यदि किसी कारण स्वल्प और स्खलित होती है तब देखते हैं कि हमारी परितापना हममें अब नहीं भी नहीं है मानो वह सब शेष में मिली व्याप्त है।

## चेतना अहं सम्बन्धी

जिसको चेतना बाहर [illegible] अहं से परिचालित हुए बिना नहीं रहती। इसीमें हीन [illegible] को माना जाता है। चेतना की यह बड़ी भारी बेबसी है कि वह

# १

# संस्कारिता

## संस्कार, कर्म-बन्धन

१४२ क्या परदों को आप संस्कार अथवा कर्म-बन्धन कहना पसन्द करेंगे ?

—कहिये।

१४३ संस्कारों का उद्गम आप कहाँ मानते हैं ?

—बात यह कि मैं हो ही इस शर्त पर सकता हूँ कि मेरे लिए तुम और वे-वे भी रहें। इनके घात-प्रतिघात का प्रभाव पड़ता ही रहता है। संस्कारों की उत्पत्ति यहीं से माननी चाहिए।

## मूल संस्कार विस्मयता चिन्मयता

व्यक्ति शायद निर्गुण नहीं पैदा होता। फिर गुण कहाँ से लाता है? कहाँ से लेता है? यह तो स्पष्ट हुआ कि व्यक्ति अपने में से ही नहीं है, परम्परा में से वह होता है। अर्थात् गुण पारम्परिकता में से लेता है। लेकिन लाता कहाँ से है, यह प्रश्न ही तो पहला होगा रक्त में से लाता है। सृष्टि मिथुन के योग से बनती है। वह मैथुनी है। इन दो को नर-नारी की संज्ञा दी गयी। कहना चाहिए इन माता-पिता से वह संस्कार लाता है। वे स्वयं अपने संस्कार कहाँ से लाते हैं? तो परम्परागतता से हमें प्राणी-विद्या के सहारे दूर अतीत में उन संस्कारों की आदि के लिए पहुँच जाना पड़ता है। शायद इसी पद्धति से डार्विन महोदय ने कहा कि आदिम मानव-संस्कार पशु-संस्कार हैं। लेकिन मानव से पशु तक आकर यदि उन संस्कारों के उद्गम के सम्बन्ध में हम अतीत में आगे जाना चाहें तो आगे बढ़ते बढ़ते कहाँ पहुँचते हैं? वहाँ पहुँचते हैं कि जहाँ स्वयं जीव और जीवन की सृष्टि हुई। और भी पीछे चलें तो कहाँ पहुँचते हैं? वहाँ कि जहाँ आदि तत्त्व परस्पर-संयोग में प्रवृत्त हुए। इन आदि तत्त्वों से चलकर एक दिन सचेतन सृष्टि हो जाती है तो क्यों? कारण यही हो सकता है बीजरूप में सच्चिदानन्द आदि-तत्त्व में ही गर्भित था। तो इस तरह आदि-संस्कार

प्राणीमात्र और व्यक्तिमात्र में अन्तर्भूत चिन्मयता का ही भाग है। बाद सब संस्कार उस पर ऊपर से चढ़े हो सकते हैं। मूल संस्कार यह दिव्यता और चिन्मयता है।

## संस्कारिता परस्परता में से

एक क्षण यह आया कि जहाँ जीव में से जीव की सृष्टि हो निकली। जीव अपने को ही दो में बाँट बैठा और इस तरह गुणानुगुणित होता जाता था। एक में ही यह द्वित्व समाया था। फिर नरत्व और नारीत्व में यह पृथक भी हो चला। मैं मानता हूँ कि संस्कार देने और प्राप्त करने की भूमिका यहीं उत्पन्न हुई। इससे पहले स्व-परता या परस्परता थी ही नहीं। परस्परता के साथ संस्कारिता आयी।

## स्त्रीभाव-पुंभाव

होने का आरम्भ हुआ मैं से है। मैं के साथ ही 'वह' हो आया। उस-मुझ की द्विधा पड़ते ही 'मैं उसमें हूँ' 'वह मुझमें हो' इस प्रकार के भावों के लिए सृष्टि में अवकाश मिल गया। यहीं से संस्कारों को जन्म मिला। मैं उसमें हूँ यह भाव पुंभाव बना। वह मुझमें हो यह स्त्रीभाव हुआ। इस प्रकार पुरुष-स्त्री भावों के द्वारा जैसे जीव ने अपने को और सृष्टि को पाना और प्रकट करना चाहा। इसमें नाना संस्कार उसने दिये और लिये पर उनके मूल में दिव्य आत्म-साधना की ही यह स्फुरणा थी कि सब सच्चिदानन्दमय हो। व्यवधान परस्पर उपलब्धि की चेष्टा जगाने मात्र के लिए हो। अन्यथा व्यवधान नहीं है, द्वैत नहीं है।

## संस्कार प्रतित्व से उत्पन्न

सच यह कि संस्कारों को हम व्यक्तिगत मानते हैं पर वे प्रतित्व से पैदा होते हैं। उस परस्परता में वे प्रतिक्षण बनते बिगड़ते रहते हैं। उन पर स्वत्वाधिकार किसीका नहीं है। न वे किसी समय इति-निश्चित हो पाते हैं।

१४४ मैथुन अथवा रज-वीर्य-संयोग शुद्ध रूप से एक भौतिक और दैहिक प्रक्रिया है। यह प्रक्रिया एक जीवेश को पकड़ पाने में जब समर्थ हो जाती है तो हमारे सारे बाह्याचार अथवा ऐन्द्रिक व्यापार क्यों हमारी मानसिकता और आत्मोन्मुखता को प्रभावित और सीमित-निश्चित करने में समर्थ नहीं होते हैं?

## बाह्य व्यापारों का चरितार्थ एकत्व, संयोग

—मैथुनी आकर्षण ही रहता है कि वैयक्तिक स्तर पर सबसे मौलिक प्रभावक सा हो। लेकिन शेष ऐन्द्रिक व्यापार प्रभावहीन होते हैं ऐसा तो मैंने नहीं कहा।

प्रभावहीन होने के लिए इस जगत् में कुछ है ही नहीं। जो चिन्मय है वह यदि प्रभाव नहीं देता या लेता है तो जड़ता के कारण ही ऐसा होता है। अन्यथा तो हर प्रकार का प्रभाव लेने के लिए ही तो वह चिन्मय है। इन्द्रियों द्वारा निज चेतन्य व्यक्तित्व को प्रभावहीन क्यों रखने ? मैं मानता हूँ कि समस्त दैहिक और ऐन्द्रिक व्यापार परस्पर को प्रभावित और अन्ततः संयुक्त करने के लिए है। संयोग और एकत्व व्यक्ति की अन्तिम चरितार्थता न हों तो जीवन में क्षोभ क्रोध विग्रह युद्ध हत्या आदि तक का अर्थ समाप्त हो जाता है। स्वयं उनमें सार्थकता नहीं है यह तो स्पष्ट ही है। तब उन निषेधात्मक और विच्छेदात्मक प्रवृत्तियों का चरम अर्थ स्वीकार और संयोग ही रह जाता है।
यह आपने कैसे और कहाँ से मान लिया कि ऐन्द्रिक आदान प्रदान-सम्प्रदान को मैं व्यर्थ और प्रभावहीन मानता हूँ। वे तो माध्यम हैं, जिनसे हम परस्परता को पुष्ट अथवा पुष्ट और दूषित एवं भ्रष्ट करते हैं। मैं इन्द्रिय के रागानुरागों को उस तरह स्वयं प्रवंचना नहीं मानता हूँ जैसे कि कुछ धर्म कहीं-कहीं मानता मालूम होता है।
१८५ क्या कभी ऐसा होना सम्भव है कि मन और विवेक एकदम अक्षम बन जायें। और इन्द्रियाँ अपने अपने व्यापारों में स्वभावनिष्ठ और लिप्त दीख पड़ें ?

## इन्द्रियाँ मात्र यन्त्र, द्वार

—इन्द्रियों के पास शायद कोई अपना भाव नहीं होता है। वे तो यन्त्र और द्वार मात्र हैं। यहाँ तक कि उनके पास अर्थ भी नहीं रहता है। आँख पर बाहर का सिर्फ अक्स पड़ता है। आँख को यह क्या पता कि यह शीशा परदा है या यह लकड़ी की कुरसी है। इन विशेषण-विशेष्ययुक्त संज्ञाओं का रूप देनेवाला मस्तिष्क है जो दृश्य को अर्थ और वहाँ से भाव का ऐक्य और प्रभाव की क्षमता देता है। इस तरह मन और विवेक को बाद देने पर इन्द्रियाँ अपना कुछ काम कर सकती हैं यही असिद्ध बनता है। ऐसा कभी सम्भव नहीं होगा जब मन-बुद्धि के अभाव में इन्द्रियाँ सार्थक रूप में काम करती हों। शायद कान व आँख में भी चित्र और प्रतिबिम्ब बनता है। लेकिन उसका कोई बोध नहीं होता और न केन्द्र के चित्र बिम्बित करने की क्षमता का कोई अर्थ रहता है। उन ज्ञान-तन्तुओं के अभाव में जिनमें कि पदार्थता का बोध हो पाये इन्द्रियाँ जड़मात्र हैं।

## अहं के हाथ में ही वे सक्रिय

उसी प्रकार मन-मस्तिष्क में उतरना चाहें तो मालूम होगा कि अहं के हाथ में होकर ही वे अर्थकारी और प्रभावकारी माध्यम हो पाते हैं। अन्तर बोध के तन्तु काम

५

# कामासक्ति, सस्पेन्स, रस

## अतिशय ऐन्द्रिकता कुंठा का परिणाम

**१४८. क्या अतिशय ऐन्द्रिकता मन और विवेक को कमजोर बनाती है ?**

—अतिशय इधर में ही है कि कहीं दूसरी ओर दबाव है तो इसीसे इधर उछाल है। यह अतिशयता इस प्रकार की कमजोरी में से आती भी है और उस कमजोरी को बढ़ाती भी है। मानना यही चाहिए कि ऐन्द्रिकता की अतिशयता में इन्द्रियों की अस्वस्थता प्रकट होती है। ऐसा मनुष्य स्वस्थ नहीं है। स्वस्थभाव में इन्द्रियाँ सहज और संयत रूप में ही काम करेंगी असंयम और अमर्यादा में जाने की उकसाहट उन्हें न होगी। वह उकसाहट दमन में से आया करती है। मन और विवेक द्वारा जब इन्द्रियों का संचालन नहीं बल्कि शासन और दलन होने लगता है तब इन्द्रियों के लिए मानो भीतर बारूद इकट्ठी होती है जो समय पर विस्फोट में फूटे। किन्तु यह निरन्तर जारी रहनेवाली प्रक्रिया है। दमन में से इन्द्रियों के असमर्यादित व्यवहार को उत्तेजन मिलता है उस असमर्यादित व्यवहार से चित्त विवेक पर दबाव पड़ता है। इस प्रकार क्रिया-प्रक्रिया की ऐसी श्रेणी हो जाती है कि मानो वह अनिवार्य ही हो। किन्तु यह निश्चित माना जा सकता है कि इन्द्रियों की उच्छृंखलता कभी प्रकृत और सहज नहीं होती और स्वयं उसीको क्लेश और कष्ट पहुँचाती है जो ऊपर से उसमें मस्त और मग्न मालूम होता है। संक्षेप में यह जान लेना चाहिए कि ऐन्द्रिक स्वच्छन्दता कुण्ठा का परिणाम है और बाहर की ओर दीखनेवाली उच्छृंखलता भीतर की दृढ़ता नहीं बल्कि बेचैनी की परिचायक है।

**१४९. जितनी प्रकार की भी इन्द्रियों की आसक्तियाँ हैं उनमें कामासक्ति को सर्वप्रमुख और सर्वशक्तिमान् क्यों माना गया है ?**

## अगिन भोग की भूख प्रबलतम

—माना ही नहीं गया है, सर्वशक्तिमान् वह है भी। अन्य इन्द्रियाँ वस्तु का मानो बिना लिए भी उसका रसपान प्राप्त कर लेती हैं। इसीलिए उनके द्वारा प्राप्त

की यही स्व-परता या परस्परता मानो अपर्याप्त रहती है। हम अपने स्वत्व को मन्मत्व में एकदम मिलाकर खो दें सकें यह माँग फिर भी बनी ही रहती है। शरीर को लेकर दो प्राणी यथार्थतः दो हैं किन्तु मूलतः दो नहीं हैं। इस मूल एकता की सम्प्राप्ति प्राणी का स्वप्न है। अन्य इन्द्रियों द्वारा प्राप्त परस्पर बोध में से एकत्व की यह चरम अनुभूति नहीं होती। इसलिए लैंगिक योग की भूख प्राणी में बेहद प्रबल होती है। स्व-परता ही नहीं परस्परता तक को मिटाकर जब मिथुन जबरदस्ती एक-दूसरे में मानो अपने को खत्म कर डालने मार तक डालने को उद्यत होते हैं तो यह मैथुनी भाव किसी से कम प्रबल कैसे हो सकता है? जीव सृष्टि मैथुनी इसीलिए है कि इसी क्रिया में स्वत्व विसर्जन की अवश्य चेष्टा है। यहाँ मानो क्षण के लिए ही सही समस्त द्वैत नष्ट हो रहता है। और तो और, धर्माधर्म हिंसा-अहिंसा आदि विचार-अविचार का द्वैत भी यहाँ नहीं रहता। हिंसा भाव में मानो यहाँ प्रेम की कृतार्थता अनुभव हो आती है। सभ्य व्यवहार में जिन्हें बर्बर और अमानुषिक मानते हैं, ऐसे काटना नोंचना आदि के कृत्य मानो परस्पर को आनन्द और तृप्ति देनेवाले होते हैं। इस मिथुन-योग में मानो हमारा सब अहंकार लुप्त हो जाता है। अहंकार द्वारा हम कितना ही मैथुन को निन्द्य बीभत्स और गर्हणीय मानें लेकिन हमारा मानना किसी काम नहीं आता। हम प्रकृति के हाथ मानो यहाँ खिलौना मात्र रह जाते हैं।

## दर्पियों व दोषियों में मिथुनाचार

आप देखियेगा कि बुद्धिशालियों में यह मैथुनी विकलता सीमा तक पहुँच जाती है। जो दर्पी और अभिमानी होते हैं उन्हें मानो प्रणयी के तलवे चाटे और लात खाये बिना तृप्ति नहीं हो पाती। एक शब्द है मैसोकिज़्म अर्थात् कष्ट और कष्ट में से तृप्ति लेना। दर्पी व्यक्तियों के मिथुन-प्रयोगों में यह चेष्टा अक्सर देखी जाती है।

## काम-चेष्टा दुर्निवार

यह सब इसीलिए कि अहं और अभिमान के आधार पर चलनेवाले जीवन को एक सन्तुलन प्राप्त हो। मैथुन मानो अभिमान के दूसरे सिरे की ओर की प्रक्रिया है। उसमें अभिमान का दर्प-दलन होता और सामंजस्य आता है। इसी कारण काम चेष्टा परम दुर्निवार है। उसको मूल शक्ति भी माना जा सकता है।

१५० परम दुर्धर्ष योद्धाओं के चरितों से तो ऐसा मालूम पड़ता है कि उनका कामाचार जैसे उनके अहं को विगलित न करता हो बल्कि और अधिक पुष्ट और उग्र ही बनाता चल रहा हो?

बनावट और बाहरी-पारिवारिक-स्थानीय-सामयिक सुविधा-असुविधा का अवसर। प्रकृति में चुनाव और छँटाव की प्रक्रिया निरन्तर चलती रहती है। हमारे द्वारा भी यह काम चलता है और हम एक की अपेक्षा दूसरे की ओर अधिक झुकते या खिंचते हैं।

## प्रकृत आकर्षण और विवाह

आकर्षण स्वयं एकत्रगी या एकाग्र होता है यह नहीं मानना चाहिए। कारण वह सत्ता का अस्तित्व के प्रति है। वह सामान्य और व्याप्त है। समय और स्थान की अपेक्षा में एकाग्रता जो दिखाई देती है वह तो सिद्धान्त को घटित करना बनाने के निमित्त अनिवार्य है। पोषण माना जा सकता है कि प्रकृत भाव से वह आकर्षण एकोन्मुख नहीं है। व्यवस्था की दृष्टि से विवाह द्वारा उसे केन्द्रित बनाने में हमने सुविधा देखी है और उस संस्कार की सृष्टि की है। वह संस्कार इस सामान्य आकर्षण के सिद्धान्त को उपयोग में लेता और उससे सामाश्रित होता है। इसके आगे यदि संस्कार सिद्धान्त की ही सामान्यता पर आघात करने लग जाय तो उस संस्कार में से अनिष्ट भी फलित हो सकता है। संस्कृति प्रकृति को अवकाश देते हुए चलती है अन्यथा प्रकृति से विपरीत जाने पर संस्कृति स्वयं विकृत और पराभूत होगी। इसलिए विवाह की स्वत्वमूलक आधार देने और उसकी रक्षा में ईर्ष्या-द्वेष आदि को उचित ठहराने में स्वयं विवाह की ही हानि है। इस तरह तथाकथित संस्कृति मानो प्रकृति के विरुद्ध ठनकर अपने लिए संकट का आह्वान करती है। आकर्षण सामान्य निरपवाद और सर्वोन्मुख होता है। इस तथ्य के साथ हमारी सन्धि पुरस्कार और प्रशम होनी चाहिए। अन्यथा संस्कार के नाम पर हम विकार पैदा करने में कारण हो सकते हैं।

१५१ क्या सैक्स के स्थान पर कुछ और ऐषणाएँ अथवा आसक्तियाँ हैं जो उतनी ही तीव्र और रसाली हों? मनोविज्ञान में एक क्लेप्टोमैनिया का जिक्र आता है। इसके बारे में कहा जाता है कि उसके शिकार व्यक्ति को उद्देश्यहीन अथवा कारण हीन चोरी में उतना ही आनन्द आता है जितना सम्भोग में आ सकता है। इस विषय पर आपका क्या कहना है?

## हर कामना में काम गर्भित

—मैथुन मन्त्र में तो प्रतीक है। स्त्री के प्रति जो राग मोह अनुभव में आता है वह दूसरे प्रतीक पर भी क्यों नहीं स्थानान्तरित हो सकता। स्त्री-भाव के साथ सम्भोग के अनेक उदाहरण मिलते हैं। स्त्रीत्व वहाँ नहीं है केवल राग पदार्थ

रहता है। प्रवाह का वेग बढ़ जाने पर एक तनाव और स्वाद का अनुभव होने लगता है। वह स्वाद एक साथ कष्टमय और आनन्दमय हो सकता है। ठीक इसी तरह हम वातावरण में नाना सम्बन्ध-सूत्र फैके हैं। उनमें इच्छाओं का प्रवाह जब वेग पकड़ उठता है तो मानो सस्पेन्स की स्थिति पैदा हो जाती है।
पहले कहा है कि व्यक्ति मानो वह ग्रन्थि और क्रॉस प्वाइन्ट है जहाँ नाना सूत्र एक गुच्छट और केन्द्र बना लेते हैं। वहाँ से उन सूत्रों में इच्छाएँ दोनों ओर दौड़ने लगती हैं और दोनों केन्द्रों में स्वाद की अनुभूति पहुँचाने लगती हैं।

## परस्पर क्षरण ही प्राप्ति

प्राप्ति जिसको कहते हैं वह परस्पर क्षरण का नाम है। इच्छा जब छूटकर दूसरे में खो जाती है, तो मानो सस्पेन्शन और तनाव का काम पूरा हो जाता और एक तृप्ति और सुख का अनुभव होने लगता है। लैंगिक सम्भोग में इस प्रक्रिया को आसानी से चित्रित देखा जा सकता है। तनाव होता है और एक क्षण आता है कि क्षरण और स्खलन हो जाता है। उस स्खलन के बिन्दु की एक तरफ सस्पेन्स का उठान है दूसरी तरफ ढलान आ जाता है। इच्छा की तृप्ति के साथ ही इच्छा और तद्जन्य तनाव और आनन्द का अवसान भी आन पड़ता है। इस उठान और ढलान से पार समतल सामान्य स्थिति पर आये नहीं कि फिर नयी इच्छा का उदय अनिवार्य है। इसी तरह जीवन अपनी तनाव की स्थिति को कायम रखता और मुहुर्मुहु उसे ताजा बनाता जाता है।

## परमात्म की इच्छा अभीप्सा

यह सस्पेन्स गिरे और थमे नहीं मगर प्राप्ति सम्भव न हो। जब हम सुख की इच्छा करते हैं तब मालूम होता है कि तृप्ति और प्राप्ति कभी पूरी नहीं होती। यह कामना अभीप्सा कहलाती है और इष्ट बननी जाती है। उसमें चंचलता नहीं देखी जाती। परमात्म के प्रति जो कामना है उस परम पुरुषार्थ ही मानते हैं। परमात्म को पाकर तो कभी समाप्त नहीं किया जा सकता। वह सदा प्राप्त और अप्राप्त बना रहता है। इसलिए वह कामना है जो सदा व्यग्र रहती है और कभी ठण्डी नहीं होती। वह नशा है जो कभी उतरता नहीं। जीवन का स्वाद मानो उसीमें परिपूर्ण होता है। क्योंकि वहाँ क्षरण और स्खलन का अवसर नहीं है। या कहो प्रत्येक क्षण में ही वहाँ चरमता की अनुभूति है जिसमें वियोग और संयोग एक साथ और अभिन्न होते हैं। चाह ही तृप्ति है प्रेम ही क्षरण है उसमें प्रीति का तार टूटता नहीं है और उदय या आशा में तनाव अनुभव भी नहीं होता है। इस बेचैनी में ही वह चैन है जिसके लिए आदमी भटकता है।

इसको पैशन-भी कहते हैं। पैशन पाप के साथ होता है यह समझना भूल है। डिवाइन पैशन का मुकाबला शैतानी पैशन कभी कर ही नहीं सकता। लेकिन यह मानना होगा कि दोनों पैशन में जीवन उत्कर्ष पर होता और वहीं जीवनानुभूति तीव्र होती है।

## महत्ता-भगवत्ता का मौलिक विग्रह

ट्रेजडी की उपलब्धि अधिक मार्मिक समझी जाती है सो क्यों? इसीलिए कि भगवत्ता और महत्ता के मौलिक विग्रह में से चित्त को सबसे अधिक तनाव और सस्पेन्स की अनुभूति प्राप्त होती है। पाप और पुण्य का वैपरीत्य और ऐक्य भी वहीं देखने में आता है। राम रावण कृष्ण-कंस परस्पर सम्मुख आ खड़े होते हैं और अपनी-अपनी लीला सम्पन्न करते हैं तो जान पड़ता है कि जीवन के आदि अर्थ और मूल मर्म का ही प्रस्फुटन और उद्घाटन हो रहा है।

## जीवन का अस्वीकरण ही हेय

रसातल से नीचे जिस मात्रा तक पाप उतर सकता है, मानो ऊँचे में उसी अंश तक के पुण्य-दर्शन की सम्भावना हो जाती है। ऐसे नरक का और जीवन का विलास बिल्कुल ही होता है। जिससे डरने की आवश्यकता है वह जीवन का ह्रस्वीकरण है। जिसका नियम है वह जीवन की सिमटन और सिकुड़न है। तुच्छता और क्षुद्रता जैसे पाप को भी अविचारणीय बना जाती है और एक ऐसा अंधकार भी हो सकता है जिसकी कालिमा अपनी परिपूर्णता द्वारा ही अनोखी चमक दे जाये। मैं मानता हूँ कि इस प्रकार के काले-उजले के आदि विग्रह से स्वयं सृष्टि और स्रष्टा का काम चलता है।

पैशन का अपना स्वतन्त्र मूल्य भी है। पाप की दिशा गलत है पुण्य की दिशा नहीं है यह ठीक हो सकता है। लेकिन इससे पैशन के स्वतन्त्र मूल्य और स्वतन्त्र स्वाद में अन्तर नहीं आता है।

**१५६ इन्द्रिय-आसक्तियाँ कितनी दूर तक मानव-मानस के उत्कर्ष अथवा अपकर्ष में कारण बनती हैं और बन सकती हैं?**

## इन्द्रियों की आसक्ति

—इन्द्रियों के पदार्थों के प्रति निष्प्रयोजन अनुराग को शायद हम इन्द्रिय-आसक्ति कहेंगे। इन्द्रियों के पीछे जब मनोनीत कोई लक्ष्य नहीं होता है वे अपने-आपमें चंचल होती और वस्तुओं के प्रति भटकती हैं तब कहा जाता है कि वे स्वैराचारिणी

है। इन्द्रियों के इस प्रकार के व्यवहार से उत्कर्ष का साधन नहीं हो सकता है, सदा अपकर्ष ही होता है।

## अन्तर्मन की आसक्ति

आसक्ति जब इन्द्रिय से आरम्भ नहीं होती बल्कि अन्तर्मन से आती है, इन्द्रियों का केवल उपयोग और प्रयोग होता है तो उससे व्यक्तित्व को उत्कर्ष प्राप्त होता है।

## इच्छा रूपग्राही, गुणग्राही

यहाँ कहा कि इन्द्रियाँ तो द्वार हैं। गृहस्वामी आवश्यकतानुसार द्वार खोले और बन्द करे, वहाँ से आये और जाये तो यह द्वार का सदुपयोग है। गृहस्वामी के हित से निरपेक्ष द्वार यदि धूल को अन्दर लाये और स्वच्छ वायु को रोकने लग जाय तो मानना होगा कि वह अपना काम नहीं कर रहा है। और व्यक्तित्व में ऐसा अवसर हो आया करता है। अनेकानेक इच्छाएँ अन्तस्तल को बिना छुए ऊपरी मन में या कहो इन्द्रियों में भी उत्पन्न होतीं और वे बाहर की ओर भागने लगतीं हैं। इससे व्यक्तित्व में विभ्रम आता है। ऐसी इच्छा रूपग्राही होती है, गुण को नहीं देख पाती। यदि चेतना के अभ्यन्तर में से आती हुई अभीप्सा हो तो वह रूप के पार गुण से सम्बन्ध जोड़ती और इस तरह उत्कर्षसाधक होती है। उससे व्यक्तित्व एकत्रित और सुगठित बनता है। ●

# ६

# इंस्टिंक्ट्स

## इंस्टिंक्ट

१५७. जिन्हें अंग्रेजी में इंस्टिंक्ट्स कहा जाता है, वे क्या कामनाओं के समकक्ष अथवा उनसे कहीं कुछ भिन्न हैं?

—कामना मानो हममें है, हमारे वश में है। इंस्टिंक्ट हममें है और मानो हम उसके वश में हैं।

१५८. इंस्टिंक्ट्स व्यक्तित्व को किसी परिस्थिति में से पैदा होती हैं अथवा वे नैसर्गिक हैं?

## सामान्य संस्कार ही इंस्टिंक्ट

—इंस्टिंक्ट्स प्राप्त होती हैं। जीवनभर रहते-रहते और करते-करते मानो हम संस्कार के किसी सूक्ष्म अंश को इंस्टिंक्ट के तल तक पहुँचा पाते हैं और इस तरह शायद मानवता में बाल बराबर अन्तर कर पाते हैं। इंस्टिंक्ट में व्यक्तित्व असाधारण नहीं होते सामान्य होते हैं। जहाँ प्रत्येक व्यक्ति दूसरे से अलग है वह भूमिका इंस्टिंक्ट की नहीं है उससे ऊपर बुद्धि-विवेक विकल्प-संकल्प आदि की है। इंस्टिंक्ट की भूमिका पर मानव सब लगभग समान हैं। इंस्टिंक्ट अर्जित और संचित है मानव की पीढ़ी-दर-पीढ़ियों का। वह अमुक व्यक्तित्व की सीमित आयु पर उतना निर्भर नहीं है।

## पशु इंस्टिंक्ट्स

१५९. पशुओं के सम्बन्ध में इंस्टिंक्ट्स का आप क्या खुलासा प्रस्तुत करेंगे? उन्हें इंस्टिंक्ट्स का निर्माण करने के लिए जीवनभर वैसा करते रहने की आवश्यकता नहीं है। जन्म से ही वे विशेष आचरणों का स्वभाव लेकर पैदा होते हैं और जीवन भर उनमें न विकास होता है न ह्रास।

—जीवन का मतलब नहीं है जो विकास या ह्रास बिना केवल स्थित रहे। पशु जो इंस्टिंक्ट्स प्राप्त करता है उसमें कुछ योग नहीं होता ऐसा नहीं माना जा सकता।

प्राकृतिक विज्ञान बताता है कि कैसे विकास क्रम में जन्तु और प्राणी के बाद मानव का उदय हुआ। यदि निसर्ग से जो प्राप्त है उसमें कुछ योग न हो पाये तो विकास शब्द असिद्ध ठहरता और कालक्रम का अर्थ नष्ट हो जाता है। अलबत्ता यह माना जा सकता है कि पशुओं में यदि इंस्टिंक्ट्स का ही उपयोग है साथ उन इंस्टिंक्ट्स में विकास भी होता रहता है तो यह विकास-क्रिया प्रकृति और इतिहास में अन्तर्भूत है सचेत प्रयत्न उसके पीछे नहीं है। मनुष्य के साथ कहा जा सकता है कि उसका योग इस विकास प्रक्रिया में सचेत और इसलिए सवेग होता है। उसके भीतर जो एक विवेक का यन्त्र है उससे प्रगति की क्रिया दिशायुक्त और कुछ वेगयुक्त हो जाती होगी।

## अन्तर्भूत गति, विकास

प्रकृति स्वयं स्थिर नहीं है। चिन्मय होकर ब्रह्माण्ड जड़ की भाँति कैसे वर्तन कर सकता है। इसलिए न केवल प्रकृति में बल्कि पदार्थ मात्र में अन्तर्भूत एक गति और विकास है।
समष्टि भाव से देखें तो मैं विकास को इतना अनिवार्य मानता हूँ कि ह्रास को अर्थ वास्तविक और अप्राकृतिक तक कह दूँ।
१६० तनिक और स्पष्ट बताइये कि इंस्टिंक्ट्स का सम्बन्ध जीव और मानव चेतना की अथवा सृष्टि-चेतना की किस पर्व से आप स्थापित करेंगे? शायद अहं से तो इसका सम्बन्ध स्थिर किया नहीं जा सकता!

## इंस्टिंक्ट अहं से सम्बद्ध

—क्यों अहं से ही उनका सीधा सम्बन्ध है। भूख और भोग अहं बिना बन ही नहीं सकते। शिकार का और मद का इंस्टिंक्ट शुरू से जन्तु जगत् में देखा जाता है। ये दोनों स्वत्व भाव के बिना सम्भव नहीं हैं। स्वत्व यहीं से है और जब तक है तब भूख और भोग उसके साथ हैं। सच यह कि मूल इंस्टिंक्ट्स को स्वरक्षा और स्ववर्द्धन या प्रजनन में जुड़ा देखा जा सकता है। मैं और देह इन दो आधारों पर ही जीवन की क्रिया प्रक्रिया शुरू होती है। सब इंस्टिंक्ट्स इन्हीं से बनते और पुष्टि पाते जाते हैं।

## अहं, व्यक्तित्व और विवेक का पर्याय नहीं

मनुष्य में आकर आरम्भ की स्व-चेतना परचेतना में परिणत होती है। अहं को हम व्यक्तित्व और विवेक का ही जो पर्याय मानते हैं उसीसे यह भ्रम होता है

और शत्रु को इस प्रकार तदात्मता में न देखकर विपरीतता में रखते हैं वे अपने समस्त अन्तर्द्वन्द्व का सही निदान नहीं दे पाते। सही में प्रतिकूलता जितनी है प्रतिक्रियात्मक है, सहज नहीं है। स्पर्द्धापूर्वक ही उसे साथ रखा जा सकता है। मित्र मेल और सहज अनुकूलता है। ऐसा अनुकूल भाव विधायक और प्रकाशक होता है। प्रतिक्रिया के भाव से आपन्न होने पर ही भाव मानो पागल होकर चित्त में उत्पात करता है जिसे पाप इत्यादि कहा करते हैं।

१०

# मृत्यु, पुनर्जन्म, कर्म-विपाक

### संस्कार

१९३ क्या आप संस्कार की सत्ता में विश्वास करते हैं? यदि हाँ तो संस्कार की क्या परिभाषा आप करेंगे?

—समय यदि व्यर्थ नहीं है तो प्रत्येक क्रिया हममें कुछ-न-कुछ जोड़ जाती है। फलस्वरूप वह स्थायीभाव जो हमारा अंग-रूप हो जाता है, संस्कार है।

१९४ क्या आप मानते हैं कि इस प्रकार के स्थायी भाव स्थायी रूप से अहं से चिपके रहते हैं और इस जन्म और अगले अनेकों जन्मों में भी वे उसके अंग बने रहते हैं?

### अहंभाव परिमित

—वह भाव मेरी दृष्टि में स्वयं अपनी परिमित आयु तक रहनेवाला भाव है। इस तरह वह स्वयं अस्थायी है। व्यक्तिपरक सन्दर्भ में ही देखने से यह स्थायी इकाई जैसा मालूम होता है। अधिक के सन्दर्भ में देख सकें तो यह आवश्यकता नहीं रह जायगी। ऐसी अवस्था में प्राप्त संस्कार का क्या होता है? वही होता है जो तालाब में उठी लहर के साथ होता है। जरा-सी कंकरी डालिये तो सरोवर के तल पर सिहरन होती है, जो छोर तक पहुँचती और फिर शान्त हो जाती है। इसी तरह तब पूछिये तो प्राप्त हुआ संस्कार मूल तक नहीं रहता, मानो विश्व-चेतना में समाकर वहीं पर्यवसान पाता है।

१९५. यदि व्यक्तिगत अहं की दृष्टि से ही विचार करें, तो क्या आप नहीं मानेंगे कि वह संस्कार व्यक्ति के अन्तरंग के प्रेरक बने रहते हैं और जन्म-जन्म में उसे प्रेरणा देते रहते हैं?

### संस्कार समष्टि को प्राप्त

—पहली मान्यता को स्वीकार करें, तो दूसरी मान्यता अपने-आप अनिवार्य हो जाती है।

किन्तु जिसके लिए पहली मान्यता अनिवार्य न हो वह इस आयु में व्यक्तिगत अहं द्वारा प्राप्त हुए संस्कारों का अन्तिम फलितार्थ क्या मान ? यहाँ कहना होगा कि उन संस्कारों का सार व्यक्ति द्वारा जाति को और जाति द्वारा समष्टि को प्राप्त होता है।

**१९६. मन और बुद्धि आयुभर जो भले-बुरे कर्मों की छाप अपने ऊपर ग्रहण करते हैं और भगवत् अर्पित हुए बिना ही मृत्यु को प्राप्त हो जाते हैं वे क्या बहुत दूर तक समष्टि चेतना को कलुषित और पंकिल करने का अवसर नहीं पा जाते?**

## स्याही की बूँद

—अवसर पाने का प्रश्न कहाँ है। वह तो उस माप्य में नियोजित ही है। स्याही की बूँद सारे पानी को स्याह करती है। दूसरा कुछ हो नहीं सकता। खुर्दबीन से देखें तो मालूम हो सकता है कि उस स्याही के कण सचमुच पानी में घुल नहीं गये हैं बल्कि कुछ अलग भी बने रह गये हैं। पर अन्ततः बिन्दु-अणुओं को इस तरह स्वयं में बन्द रहने की सुविधा नहीं हो सकती है। वह व्याप्त चैतन्य में समा जाने का ही है।

## ग्रन्थि बिखरने को बाध्य

सच यह कि अहं-ग्रन्थि खुलने के लिए बँधती है। संस्कार भले हों या बुरे, अन्ततः व्यक्ति को आनन्द की राह से नहीं तो कष्ट के मार्ग से इस अनुभूति तक ले ही आते हैं कि वह स्वयं में नहीं है। जितनी समग्रता अहं में समा सकती है आयु भर समाती रहती है। उसके बाद मानस-ग्रन्थि बिखर जाती है और यह मानने का कारण नहीं है कि अहं बिखरती नहीं है या वही ग्रन्थि बनने में फिर आये बिना नहीं रहेगी।

## निखिल में अन्तराय नहीं

बचपन में जहाँ मैं पढ़ता था वहाँ खजूर के पेड़ बहुत थे। उन पेड़ों के तनों पर अक्सर थोड़ी-थोड़ी दूर पर एक-एक वलय का चिह्न रहा करता था। मालूम हुआ कि हर वर्ष उनके पत्ते झड़ जाते हैं और नये पत्ते आते हैं और हर गया साल वृक्ष की काया पर अपना यह अलग निशान छोड़ जाता है। खजूर की आयुभर यह निशान उसके बाहिरण पर और संस्कार अन्तरंग पर बना रहता है। लेकिन जब स्वयं खजूर गिरता तो क्या पृथ्वी पर भी वैसे निशान बने रह जायेंगे? खजूर की भाषा में हम अधिक-से-अधिक यह कह सकते हैं कि उसके कर्मों की गुठली से नये खजूर जन्म लेंगे। गुठली तक जितने सहस्र-सहस्र वर्षों में संस्कार बनता हुआ प्रभाव

है और अर्थ स्वयं प्रश्न की जगह ले लेता है। तब हमें आनन्दानुभूति हो सकती है। 'मैं' सदैव प्रश्नरूप है। उत्तर वहीं मानो अनायास प्राप्त हो जाता है जहाँ मैं की चेतना लुप्त हो रहती है और एक महत् चेतना का आधार उसको ढक लेता है। इसीलिए मेरा अनुरोध है कि हम बरतें और अपने विचार में अहन्ता की जगह भगवत्ता के सन्दर्भ की प्रतिष्ठा करें।

## मृत्यु

*११८ मृत्यु आप किसे मानेंगे? मृत्यु के साथ भौतिक शरीर की समाप्ति तो प्रत्यक्ष दीखती ही है। क्या पूर्व मनोरूप व्यक्तित्व, अहं और आत्मा भी इस मृत्यु के आ जाने पर नष्ट और निःसत्त्व हो जाते हैं?*

### अहं सम्बद्धता की समाप्ति

—मृत्यु द्वारा मानो वह सम्बद्धता का व्यापार असम्भव बन जाता है जो अब तक उस अंश और अंगी के बीच था। सम्बन्ध की अनुभूति नहीं रहती। उसकी माँग भी नहीं रहती। जीवन इस सम्बद्धता का नाम है। मृत्यु उस सम्बन्ध-भंग को कहते हैं।

### जन्म-मृत्यु भ्रम, माया

*जन्म और मृत्यु की कड़ी को सामने काम करते हुए तो नित्यप्रति हम देखते ही हैं। मैं तो शायद एक ही बार मर पाऊँगा लेकिन चारों तरफ जन्म-मृत्यु का क्रम पुनः पुनः होते देखता हूँ। जन्म-मृत्यु की इस शृंखला में आखिर जीव को घूमना तो है ही। क्या जीव मूलतः आत्मा नहीं है? क्या कभी आत्मा मरता है, या जन्म लेता है? तो जीव को यदि आत्मत्व पाना है तो इस जन्म-मृत्यु के निस्सार भव माया से पार होना है/होना। यह जन्म-मरण का खेल समष्टि के तल पर चल रहा है जैसे कि सागर के तल पर लहरें बनती और लहरों से बूँदें उछलती-गिरती हैं। उस महासागर के अनन्त तल पर होती हुई इस लीला का ध्यान में भर सकें तो जन्म-मृत्यु की लीला का रूप ही बदल जाता है। ऐसा मालूम होता है कि कुछ नहीं मरता है कुछ नहीं जीता है। मरना जीना जो मालूम होता है सो स्वयं ही मरने में भ्रम है। 'मैं' माया है। माया का क्या जन्म और क्या उसका नाश?*

### अहं की व्यापक सार्थकता

*इस दृष्टि से अहं का अर्थ व्यर्थ नहीं हो जाता है, केवल उसकी व्यापक सार्थकता*

प्राप्त होती है। यदि मेरा पुनर्जन्म नहीं है, केवल यही एक जन्म मिला है तो पाप पुण्य की क्या चिन्ता भला क्या और बुरा क्या 'ऋणं कृत्वा घृतं पिबेत्' की नीति ही क्यों न चले—इत्यादि प्रश्न नहीं उठते। स्व में से व्यर्थता और सार्थकता जब दोनों समाप्त होती हैं, तो कृत्य का महत्त्व बढ़ जाता है वह तुच्छ नहीं होता। इस तरह अनुताप-परिताप अथवा उत्सर्ग विसर्जन में वृत्ति और हेतु की ही विभाजकता जाती है, उसमें निरर्थकता नहीं पैदा होती। मैं मानता हूँ कि व्यक्ति यदि इस अनुभव से भरा हो कि उसका दुष्कर्म कुम्भकेसर को ले डूबेगा तो शायद उससे दुष्कर्म न बने। भिन्नता और अहन्ता की तीव्रता ही मनुष्य को तुच्छता और मोह की ओर ले जाती है। विराट् का सन्दर्भ देने से अहं की क्रिया प्रक्रिया में जब कि अन्तर नहीं पड़ता तब आशय अवश्य विशद हो जाता है।

११८. अहं की सत्ता आप स्पष्ट स्वीकार करते हैं और समष्टि में अहं के विसर्जन को आप मुख्य मानते हैं। अहं के अस्तित्व में आने से लेकर विसर्जन तक जो उतार-चढ़ाव अहं को देखने पड़ते हैं, वे क्या निश्चित रूप से एक ही जन्म में समाप्त हो जाते हैं? और क्या मृत्यु के समक्ष आने पर हर अहं समष्टि में विसर्जित हो ही जाता है?

## अपूर्णता जियेगी

—नहीं अहं सदा-सदा के लिए संघर्ष है। इसलिए उसकी मृत्यु नहीं है। अपूर्णता और अतृप्ति सदा जीने के लिए है। जीवन-मृत्यु का अवसान केवल पूर्णता में है। भगवान् न जीता है, न मरता है। वह अस्ति-नास्ति से ऊपर है। इसलिए जो अपूर्ण है वह मर इसीलिए नहीं सकता है कि उसे प्रकार प्रकार से और फिर फिर जीकर पूरे होने के प्रयास में लगे ही रहना है।

## अतृप्तियाँ अक्षय

मरते समय व्यक्ति में कितनी आकांक्षाएँ होती हैं कितनी अतृप्तियाँ। इन अतृप्तियों का क्या होता? क्या वे व्यक्ति की हैं कि उसकी समाप्ति के साथ समाप्त हो जायें? नहीं वे अतृप्तियाँ मानो अपने में से नयी-नयी सृष्टि करती हैं। मैं मानता हूँ कि आदमी में से फूटकर जो आशाएँ, आसक्तियाँ और अनुभूतियाँ जाती और अपने तन्तु फेंकती हुई फैलती हैं। देहान्त के बाद भी मानो वे जीती जागती रह जाती हैं। साहित्य क्यों जीता है, जब कि कर्ता मर चुका होता है? ऐतिहासिक अन्य अनेक सृष्टियाँ क्यों हैं, जब कि इतिहास हर नये आने वाले क्षण के साथ स्वयं मरता जा रहा है? इसीलिए कि जो मरता है वही मरता है उसके

द्वारा जो आविर्भूत हुआ रहता है वह नहीं मरता है, वह अमर बना रहता है। यह प्रतीति विश्वासी को कठिन नहीं होनी चाहिए कि मरकर आदमी केवल अपना और कुछ का नहीं रह जाता है, बल्कि मृत्यु द्वारा वह सबका और अनन्त का हो जाता है। यही प्रतीति है जो पहुँचे हुए पुरुषों को मृत्यु के समय हिलने नहीं देती है, बल्कि समाधिस्थ और आनन्दमग्न बनाए रखती है।

## पुनर्जन्म की चित्राभिव्यक्ति

४०० तब क्या आपकी कल्पना कुछ इस प्रकार है—मृत्यु हो जाने पर आत्मा तो लहर की तरह परमात्म-सागर में लीन हो जाती है, पर जीव ने जो-जो उस जन्म में किया और जो-जो वासनाएँ, आकांक्षाएँ, उद्वेग आदि वहाँ लेकर मरा वे सब एक प्रेरक शक्ति बनकर अन्तरिक्ष में वर्तमान रहते हैं और जब भी परमात्म का एक अंश अहंबद्ध होकर भौतिक शरीर धारण करता है तो ये समस्त प्रवृत्तियाँ, वासनाएँ, आकांक्षाएँ अपना कुछ अंश उस अहंबद्ध चेतनांश के साथ जोड़ देती हैं और इस प्रकार फिर एक नये जीव की सृष्टि हो जाती है?

—चित्र जो बने बना लीजिये। पर यथार्थ सत्य इतना अनन्त है कि किसी एक चित्र में बैठ नहीं सकता है। फिर भी व्यक्ति की श्रद्धा को आलम्बरूपता होती है और फिर श्रद्धा-भक्ति को सगुण चित्र की आवश्यकता। इस भाँति चित्र अयथार्थ भी नहीं होते। किन्तु यह न मान समझियेगा कि चित्र में सत्य आ गया है।
यहाँ आपको लगता होगा कि पुनर्जन्म और पूर्वजन्म का जो एक तर्कसंगत चित्र सामान्य विश्वासियों के मन में है मैं उसे असिद्ध बताए दे रहा हूँ। उस चित्र में उनकी श्रद्धा को तोड़ने या डिगाने का मेरा तनिक आशय नहीं है। चित्र की सत्यता श्रद्धालु के व्यक्तित्व की सत्यता पर निर्भर करती है। चित्र कोई सत्य नहीं हो सकता है, न मान्यता कोई सत्य हो सकती है। सत्य होने के लिए केवल वह महत्ता रह जाती है जो मुक्त होने से डरती और विसर्जित होने में रस लेती है। इसके सिवा सच्ची किसी मत अथवा मान्यता में नहीं रह सकती। कारण मान्यता सहारा है और जिसके लिए सहारा है प्रश्न उसके स्वयं गलत या सही होने का रहता है।
ज्ञात हमारे निकट बहुत थोड़ा है। वह भी स्वकीय भाषा में ज्ञान ठहरता है, अन्यथा वह भी अज्ञान है। उस थोड़े के बाहर पार सब तो अज्ञात है ही। उस अज्ञात को अभय और स्पर्श मानकर हम सहसा छोड़ नहीं सकते हैं। अनिवार्य है कि उसमें हम अपना सम्बन्ध केवल अनुभव ही न करें, बल्कि प्रगाढ़ बनाने की ओर भी बढ़ें। नाना अनुमान-तर्क और श्रद्धा-कल्पना के सहारे हम उन सम्बन्ध-सूत्रों को चित्र द

ओर-छोर तक फैलाते हैं। उनकी सार्थकता इसमें नहीं है कि वे निरपेक्ष-भाव से कितने सही या गलत हैं सार्थकता उनकी सापेक्षता में है, इसमें कि कितने हमारे निकट वे उपयोगी होते और हमें सक्षम बनाते हैं। समस्त मत-मतान्तर और ज्ञान विज्ञान की मर्यादा हम पहचान लें, तो शायद एक को लेकर दूसरे के खण्डन के दम्भ से बचा के लिए बच पायें। सहानुभूति का प्रवाह हमारे बीच निर्मुक्त हो। अर्थात् आपका चित्र सही है दूसरे चित्र भी सही हैं। सही इस शर्त के साथ कि वे मनोनुकूल चित्र हैं और हमारी आस्था और भावना के पोषक हैं। उससे अधिक वे नहीं हैं अर्थात् सत्य को बाँधने का दावा उनके पास नहीं है।

## पुनर्जन्म, कर्म विपाक की वैज्ञानिकता

५०१ तब क्या आप पुनर्जन्म और कर्म-विपाक को व्यक्ति और समाज के योग के लिए कल्पित और स्थापित धारणा ही मानना चाहते हैं और उनमें किसी वैज्ञानिक सत्य को नहीं देखते?

—कोई तथ्य वैज्ञानिक के नाम पर भी ऐसा नहीं है जिसे मानव निरपेक्ष कहा जा सके। हमारा यह आग्रह कि धारणात्मक कुछ एसा अवश्य होना चाहिए, जो सर्वथा और सार्वकालिक सत्य हो स्वरति में बनता है। सत्य ईश्वर है और ईश्वर को जिस रूप में जो चाहे उसीमें देख सकता है। अर्थात् वह रूप धारणा में नहीं है उससे आबद्ध नहीं है।

भारतीय समाज जिस रूप में पुनर्जन्म को स्वीकार करता है पश्चिम के लिए वह आवश्यक नहीं होगा। इनमें से किसी भी एक समाज को गलत और दूसरे को सही ठहराना ठीक नहीं होगा। अर्थात् परम्परा से मान्य चली आयी धारणाएँ अमुक समाज के लिए सत्य और उपादेय होती हैं। दूसरे प्रकार की परम्परा में पले समुदाय के लिए दूसरे प्रकार की धारणाएँ उसी प्रकार उपादेय हो सकती हैं। उनकी मान्यताओं को परस्पर टकराना ठीक नहीं है। जब हम सत्य को हमारा कहकर तुम्हारे सत्य के ऊपर जमा देना चाहते हैं तो मानो इसी चेष्टा में वह सत्य छूट ही जाता है। वह निरपेक्ष और मानव-निरपेक्ष मान लेने से सत्य के नाम पर इसी प्रकार की दुर्घटनाएँ हुआ करती हैं। शास्त्रार्थ द्वारा सत्य के निर्णय के लिए चुनौती दी जाती है। और उसमें लाठियाँ तक चलाई जाती हैं।

नहीं सत्य-सम्बन्धी हमारी कोई धारणा अन्तिम और निरपेक्ष नहीं हो सकती। चाहे वह केवल इस कारण कि वह धारणा है।

५०२ ऊपर आपने माना है कि मनुष्य जो कर्म करता है उसका रस उसकी मृत्यु के बाद अनन्त में लीन हो जाता है। इस प्रकार क्या आप परोक्ष रूप में यह नहीं मान

## ३१

# सत्य का आग्रह

### सत्याग्रह

**४०३ जब कोई सत्य पूर्ण निरपेक्ष और अन्तिम नहीं है, तब सत्याग्रह का क्या मूल्य और स्थान रह गया आप मानते हैं ?**

### यह अपूर्ण का अस्त्र

—आग्रह अपूर्ण में ही हो सकता है। अन्यथा आग्रह के लिए अवकाश ही नहीं रहता। सिद्ध के लिए सत्याग्रह असिद्ध बनता है। साधक के लिए सत्याग्रह ही मार्ग है।
अपूर्ण के लिए आग्रह इसलिए उचित बनता है कि पूर्ण पाने का और उपाय नहीं है। व्यक्ति अपूर्ण है, जो सत्य के रूप में उसमें प्रतिभासित हुआ है वह भी अपूर्ण ही है। पर अपूर्ण कहकर उसे वह छोड़ नहीं सकता। उसीके सहारे उसे जीना और मरना है। व्यक्तिगत धर्म इसलिए सत्य के उस रूप के प्रति अनन्य आग्रह का ही रह जाता है।

### अहिंसा की पीठ पर सत्य अनिवार्य

सच्चा साधक जानेगा कि सत्य अनन्त है। जिस पर आग्रह है सत्य उस जितना ही नहीं है। इसलिए आग्रह रखकर भी सत्याग्रही नम्र और सविनय रहेगा। जीवन स्वीकार और इनकार इन दोनों तत्त्वों का रखकर ही चल सकता है। कुछ लेना और कुछ छोड़ना पड़ता है। निश्वास के बाद प्रश्वास आता ही है। अर्थात् निषेध की शक्ति जीवन-सामर्थ्य में गर्भित है। अहिंसा में मात्र स्वीकार है, जीवन अहिंसा से स्थिति और अवकाश प्राप्त करता है। स्थिति में गति सत्य के आग्रह में से ही प्राप्त होती है। *सत्याग्रह के बिना अहिंसा निष्क्रिय है।* कर्म सत्याग्रह में से जन्म पाता है। गति और वेग सब वहीं से आता है। अहिंसा के योग से जो होता है वो यह कि उस कर्म में बन्धन नहीं पैदा होता और उस गति से स्थिति

में भय नहीं आता। लेकिन स्पष्ट रहना चाहिए कि केवल अहिंसा वेग को पाती है, जीवन की क्षमता के लिए सत्य का आग्रह अनिवार्य धर्म होता है। वह मानो सिक्के का सामने का रुख है, उसके बिना अहिंसा मूल्यहीन हो जाती है। अहिंसा मानो उसकी पीठ है कि जिस सत्य को हमेशा समक्ष रहना चाहिए।

## आग्रह का अधिकार

४०४ जब सभी सत्य अपूर्ण व्यक्तिगत और सापेक्ष हैं, तब आग्रह का अधिकार व्यक्ति को कहाँ रहा? क्योंकि व्यवहार में आग्रह में से ही अमानुषिकता जन्म लेती है।

—बल्कि मैं यों कहूँगा कि सत्य की पूर्णता की प्राप्ति के लिए व्यक्ति के पास प्राप्त अपूर्ण सत्य के प्रति आग्रह और अमल का ही एक अधिकार रह जाता है। उससे अलग और अधिक कुछ उसका अधिकार होता ही नहीं है।

## अमानुषिकता अविनय-प्रसूत

हाँ आग्रह से संघर्ष निकलता है। वह संघर्ष अमानुषिक यदि होता है तो तब जब विनय की शर्त छूट और दूर जाती है। यदि विनम्रता की शर्त के साथ चलें तो सच्चे आग्रह में से निकला हुआ संघर्ष मानवीय ही नहीं दैवी तक हो जाता है। कर्म-युद्ध यदि धर्म-युद्ध बनता है तो तभी जब एक ओर से धर्म की मर्यादाओं की रक्षा प्रथम और शत्रु का पराजय मानो द्वितीय हो जाता है। ऐसे धर्म-युद्ध में से ही सभ्यता निकलती और संस्कृति सम्पन्न होती है।

४०५ बुद्धि ही मेरे विचार में सत्य को पहचानती और पकड़ती है। तब बुद्धि का प्रयोग-क्षेत्र आप क्या निश्चित करते हैं?

## सत्य बुद्धि द्वारा अप्राप्य

—नहीं, बुद्धि तथ्य से चलती और मत तक पहुँचती है। सत्य उसके पार रह जाता है। इसलिए बुद्धि में से कभी सत्याग्रह का निर्माण नहीं आता।

मूर्त के साथ हमारे सम्बन्धों के नियमन के काम बुद्धि आती है। सत्य मूर्त नहीं होता, इसीसे बुद्धि नहीं बल्कि श्रद्धा में से सत्याग्रह की सम्भावना होती है। बुद्धि जब तक है उपाय होता रहता है। उपाय सब हार जाते हैं अर्थात् बुद्धि हार जाती है तब सत्य में शरण लेनी होती है। जगत् से हारकर सब सम्भावनाओं को छुड़ाकर अन्त में सर्वेश्वर की शरण जो लेता है वह सत्याग्रह पकड़ता है। आग्रह दीखने में है, अन्यथा वह शरणागति है। सत्याग्रही विनत होता है, वह ईश्वर

के हाथ में होता है। वही अपने को सौंप रहता है। वहीं कर्ता रह नहीं जाता। मानो सत्याग्रही सत्याग्रह में अपने को पाता है, सत्याग्रह उसका 'कृत्य' नहीं है।

## सत्याग्रह विवशतागम्य, स्वयं-प्राप्त

इसलिए सत्याग्रह के साथ शर्त नहीं हो सकती। उसमें तरतमता नहीं हो सकती। सौम्यतर और सौम्यतम की भाषा बुद्धि की है। वह दूसरे की ओर से आ सकती है, स्वयं सत्याग्रही की ओर से उस प्रकार की भाषा के लिए कोई अवकाश ही नहीं रह जाता। मैं मानता हूँ कि सत्याग्रह मनुष्य के पास वह आयुध है जो ईश्वरीय है। उसका समर्थन दुनिया में से किसी तरह भी नहीं आ सकता है। दुनिया की ओर का कोई औचित्य सत्याग्रह को उचित नहीं दिखा सकता। उस प्रकार का सब तर्क और सब विचार मानो बाहरी होता है। सत्याग्रह आन्तरिक विवशता में से फूटता है। उसके औचित्य का निर्धारण किन्हीं बाह्य विचार पर निर्भर नहीं हो सकता। परिस्थिति की घोरता से अधिक व्यक्ति की अवशता और अहिंसकता में से वह बनता है। स्थिति के साथ व्यक्ति का सम्बन्ध उस अवस्था में इतना उठ जाता है कि मानो समष्टि के सन्दर्भ में जा मिलता हो। मानो व्यक्ति का सम्बन्ध स्वयं परमेश्वर से हो परिस्थिति से रह ही न गया हो। अर्थात् सत्याग्रह वह कर्म है, जिसका सन्दर्भ सांसारिक रहता ही नहीं पूरी तरह आत्मिक हो जाता है। तत्काल और समाज के नैतिक मानों की ओर से उस सम्बन्ध में कुछ भी नहीं कहा जा सकता है। उसका परिणाम तत्काल से अधिक इतिहास के वृत्त में जाता है। दूसरे शब्दों में फलाशा से उसका कोई सम्बन्ध नहीं रहता। अन्तिम रूप से और दो शब्दों में यह समझिये कि मनुष्य का जब सब कुछ हार रहता है तब प्रेम में परमात्मा के हवाले अपने को छोड़ देने का नाम सत्याग्रह है। प्रेम में छोड़ना यानी वह जीवन को बिसार रहना और परम जीवन के प्रति आहुत हो रहना। •

और सम्पूर्ण और शिल्प की मूर्ति मामूली कन्या भी हमारे लिए ब्रह्माण्ड से बड़ी और सम्पूर्ण और शिल्प की मूर्ति हो सकती है।

४०७ आम तौर से बुद्धि को विचार प्रवर्तिनी और तर्क और वितर्क को जन्म देने-वाली अस्थिर, पर तीक्ष्ण प्रज्ञा ही समझा और कहा जाता है। हमारे मन्तव्य में बुद्धि और श्रद्धा को क्या अलग-अलग अस्तित्व मिला है? या ये एक ही हैं। द्विमुखी प्रज्ञा के दो मुख हैं। इनका इन्द्रियों से क्या सम्बन्ध है?

## द्विमुखी प्रज्ञा

—इन शब्दों की व्याप्ति भाषा में परस्पर स्पष्ट नहीं है। प्रज्ञा अवश्य वह शब्द है जो बुद्धि और श्रद्धा दोनों को ढक लेता है। किन्तु श्रद्धा व्यवच्छेद में नहीं पड़ सकती वह सम्पूर्ण की ओर जाती है। यदि आप संश्लिष्ट सत्य की ओर जानेवाली प्रज्ञा का श्रद्धा कहें तो मुझे आपत्ति नहीं है। किन्तु बुद्धि एक को अनेक द्वारा और अखण्ड को खण्ड-खण्ड द्वारा प्राप्त करना चाहती है। इस अन्वय-विश्लेष की प्रवृत्ति को भी क्या आप प्रज्ञा ही कहना चाहेंगे? तब प्रज्ञा द्विविध हो जायगी। इस लिए अच्छा नहीं है कि बुद्धि और श्रद्धा इन दो अलग-अलग शब्दों से काम लें और प्रज्ञा जैसे उदात्त व्याप्त शब्दों का भावोद्बोधन के समय प्रयोग में लायें अधिक भार उन पर न डालें।

## देवता और वस्तु

पहले कहा कि भाव में रेखाओं से बननेवाली परस्पर भिन्नता नहीं होती। अतः भाव तक श्रद्धा का क्षेत्र मानना चाहिए। भाव को जहाँ से बाहरात्मक रेखाएँ मिलना आरम्भ होती हैं बुद्धि का व्यापार शुरू हो जाता है। वहीं से बाहर वस्तुता का आरम्भ होता है। एक समय था जब मानव-मेधा ने बाहर में वस्तुता से अधिक देवता को देखा। अग्नि वस्तु नहीं देवता था वायु-व्योम-वरुण सब देवरूप थे। अर्थात् जब हमने बाहर के प्रति समग्र भाव का सम्बन्ध स्थापित किया तो वहाँ वस्तुत्व की सृष्टि नहीं हुई देवत्व की सृष्टि हो गयी। वस्तुत्व बौद्धिक है देवत्व भाविक। भावना का सम्बन्ध निर्विकल्प रहस्यमय और मौलिक है। जहाँ से हम भीतर भावना को धारणा का और बाहर देवता को वस्तुता का रूप देते हैं वहीं बुद्धि-व्यवसाय का उपयोग आ जाता है।

## सिलाई का योग

मानना होगा कि नीरचना बुद्धि में है। सुई पहले चलती है और पीछे डोरे से मानो

फिर बाँधती है। बुद्धि के काम को भी इस प्रकार पहले छाँटनेवाला और फिर उन सूत्र से जोड़नेवाला माना जा सकता है। किन्तु यह सिलाई का योग द्वित्व को नष्ट नहीं करता, इसलिए न यथार्थता होता है, न आनन्द या एकत्व पाता है।

## ज्ञान के लिए द्वैत की बात

बौद्धिक ज्ञान ज्ञाता और ज्ञेय की पृथकता की शर्त पर ही चलता है। ज्ञाता कर्ता (सब्जेक्ट) रहता है और ज्ञेय को विषय (ऑब्जेक्ट) बनना पड़ता है। इसलिए बौद्धिक ज्ञान दोनों ओर किञ्चित् बन्धन की भी सृष्टि करता है, निरपेक्ष और मुक्त नहीं होता।

## ज्ञान-विज्ञान

श्रद्धा में इन्द्रियों का हविष्य पहुँचता है, बोध नहीं पहुँचता। रसना स्वाद देती है, कर्ण शब्द देता है, चक्षु रूप देती है, इन सबकी भिन्नता भाव के स्तर पर समाप्त हो जाती है। रूप-रस-गंध मानो एक प्रभाव में समा जाते हैं। बुद्धि इन सबकी पृथकता को सहती ही नहीं, बल्कि उनके भेद में और विभेद करती है। बुद्धि-विज्ञान एक गौण रंग को असंख्य छटा-विभाओं में बाँटने का दावा रखता है। यों कहिये कि इन्द्रियाँ प्रथमतः उस मन-बुद्धि के निमित्त हैं जो पंच इतर को वस्तु का रूप देकर हम गुम्फन करती हैं। इससे पहले जहाँ श्रद्धा का भाव है वहाँ उस बोध इतर में वैराग्य की जगह वस्तुत्व की स्थापना करने का आग्रह नहीं होता। इस भेद द्वारा हम ज्ञान और विज्ञान का भी अन्तर देख सकते हैं। ज्ञान जो आत्मता द्वारा पर को लेता है और विज्ञान जो अनुता द्वारा उसका आविष्कार करता है। इन्द्रियाँ विज्ञान की उपकरण हैं, ज्ञान मानो हार्दिक अतीन्द्रिय है। अंग्रेजी का शब्द है Intuitive, वहीं ज्ञान का लक्षण जानिये।
४०८ पहले इन्द्रियों को बोध होता है या अनुभूति? इस प्रकार बुद्धि प्रधान है या श्रद्धा? अर्थात् हमारे अन्तरंग में बुद्धि हमारी उच्चतम मानसिकता की वाहक है या श्रद्धा?

## बोध और अनुभूति

—शब्दों द्वारा हम पर्सनालिटी को भागों में बाँटते हैं। व्यक्तित्व का यह विभाजन उपयोगी होता है। किन्तु वह आरोप है। अर्थात् व्यावहारिकता से ज्यादा उसमें अर्थ नहीं रखना चाहिए।
हमने अब तक दो शब्दों का प्रयोग किया है, अंतर और बाहर। श्रद्धा को

है। आत्म और अहं के द्वन्द्व में अहं को बहुत से स्वास्थ्य में यह ज्यादा प्रवेश पाता और आत्म का स्पर्श कर देना काम पड़ता है। मुझे प्रतीत होता है कि इस अवस्था में जो बाह्याकर्षण प्रधान बना दीखता है सो उस कारण सचमुच बाह्य को प्रधान मानने लगने से ज्ञान अथवा विज्ञान के लिए सुगमता उत्पन्न नहीं होगी। चेतना की भाषा में यदि हम समझना चाहेंगे तो चित्-केन्द्र के ऊपर वस्तु-भूत को महत्त्व देने से बच रहना ही उत्तम होगा।

४१. उपयोग, दुरुपयोग, धारणा, विश्वास, सिद्धान्त और विचार आदि शब्द क्या बुद्धि के क्षेत्र के ही नहीं हैं? और श्रद्धा से उनका कोई भी सम्बन्ध नहीं है? कहीं ऐसा है कि बुद्धि और श्रद्धा प्रकाश और छाया की तरह परस्पर गुंथे पड़ते हैं?

### श्रद्धा अनवरत रूप से सक्रिय

—हम दिन में दुकान-दफ्तर पर सोच-समझकर व्यवहार करते और इस तरह कमाई करते हैं। इसलिए शायद समझ लेते हों कि श्रद्धा का कहीं प्रश्न ही नहीं आता। मैं मानता हूँ कि खण्ड-खण्ड रूप से शायद बुद्धि को काम करता हुआ हम देख भी पायें लेकिन समग्रतारूप से जो काम करती है वह श्रद्धा ही है। दिन के काम को बन्द करके घर लौटते तो किस भरोसे फिर कल के लिए सो रह जाते और जीते चलते हैं? इसमें आप उतरियेगा तो पाइयेगा कि अवसर के साथ और व्यक्ति के साथ हमारा कितना भी समझ-बूझ का सम्बन्ध रहा हो पर स्वयं जीवन के और समय की निरन्तरता के साथ हमारा पूर्ण-स्वीकृति का ही सम्बन्ध रहा है। वह सम्बन्ध इतना सहज मान्य है कि श्रद्धा को कभी सक्रिय अनुभव करने की आवश्यकता नहीं आती। किन्तु इस कारण यह समझना कि वह अनुपस्थित या अवलुप्त है, गलती करना है।

### केवल बुद्धि सन्दर्भहीन

केवल बुद्धि सन्दर्भहीन और गतिहीन हो जाती है। बुद्धि के काम की संभावना के लिए जो सन्दर्भ अनिवार्य है वह श्रद्धा द्वारा हमें प्राप्त बनता है। जितने शब्द हैं सभी हैं, वे अमुक चीज ही हमें क्यों देते हैं? इसमें आप देखेंगे कि वस्तुतः बुद्धि काम नहीं कर रही है बल्कि सहज-सम्पन्न स्वीकृति काम कर रही है। वह प्राप्त सन्दर्भ न हो तो बुद्धि चल नहीं सकती। अभिप्राय यह है, जो प्रथम है, हमारा माना हुआ है। जैसे आकाश है, समय है, मैं हूँ, तुम हो, इत्यादि। इन मान्यताओं के सम्बन्ध में बुद्धि के प्रयोग की आवश्यकता ही नहीं रहती। परम्परा द्वारा प्राप्त इन धारणाओं के आधार पर फिर बुद्धि चला करती है।

## श्रद्धा हममें तद्गत और अन्तर्भूत

क्या हमें पता रहता है कि धरती है? पता हमें अपने चलने का हुआ करता है। किन्तु चलना सम्भव ही धरती के बिना नहीं होता। इसलिए अधिकांश यह होता है कि धरती के होने को इतना स्वीकृत ठहरा लिया जाता है कि उसके अलग से जिक्र की आवश्यकता नहीं होती। श्रद्धा के साथ भी तथ्य यही है कि उसके अलग से जिक्र की जरूरत नहीं आती, वह हममें इतनी तद्गत और अन्तर्भूत रहती है। अन्यथा ढूँढने चलें तो शायद यह तक हम आविष्कार कर जायँ कि हम सब श्रद्धा माया-निष्ठ हैं, मान्यतारूप हैं, इसके अतिरिक्त हमारा होना और कुछ नहीं है।

४११ बुद्धि क्या केवल अहं-प्रेरित ही है? आत्मा से उसका कोई भी सम्बन्ध नहीं?

## कुछ भी केवल अहं-प्रेरित नहीं

—केवल अहं प्रेरित कुछ हो नहीं सकता है। द्वैत में से समस्त सृष्टि है और अहं यदि कैवल्य पा सके तो द्वन्द्व समाप्त हो जाता है। केवल अहं को परमेश्वर कहते हैं, अहमस्मि ही तत्सत् है। वहाँ द्वन्द्व नहीं है, इसलिए सृष्टि विचार आदि भी कुछ नहीं है। विचार द्वित्व तक चलता है और द्वन्द्व के लिए आदि में ही अहं के साथ आत्म आ जाता है। अर्थात् सदा और हर विचार में अहं के साथ आत्म भी होता है।

## बुद्धि द्वारा साधना सम्भव नहीं

४१२ यदि बुद्धि के द्वारा सांसारिक श्रेय और प्रेय की साधना सम्भव है तो क्या उसके द्वारा ईश्वर की खोज और प्राप्ति सम्भव नहीं है?

—श्रेय और प्रेय की एकता क्या सचमुच बुद्धि द्वारा सम्भव है? यदि नहीं है तो ईश्वर की साधना भी सम्भव होनेवाली नहीं है उसके द्वारा जो श्रेय को प्रेय से अलग रखती और उसी शर्त पर दोनों को सिद्ध किया चाहती है।

४१३ पर हमारे समस्त दार्शनिक ग्रन्थ बुद्धि की सहायता से ही लिखित हुए। श्रद्धा का योग उनमें अपेक्षाकृत कम रहा। तब कैसे कहा जाय कि बुद्धि ईश्वर आराधना में असमर्थ है?

## दर्शन श्रद्धा-मूलक

—दर्शन मात्र श्रद्धामूलक है। दर्शन में सीधा दीखता है। जानते हम उसको हैं जिसको इन्द्रियों से पाते नहीं बल्कि अनुमान से बनाते हैं। इसलिए तुलनात्मक

## द्रष्टा और स्रष्टा

५१५ द्रष्टा और स्रष्टा मानस के लिए बुद्धि का क्या उपयोग है? बुद्धि उसको कितनी दूर तक राह दिखाती है, और संयमित नियमित करती है?

—द्रष्टा और स्रष्टा को आपने साथ और एक कोष्ठक में रखा है। सच यह कि द्रष्टा कर्ता नहीं होता भोक्ता भी नहीं होता। स्रष्टा को द्रष्टा के अतिरिक्त कर्ता और भोक्ता भी युगपत् होना पड़ता है। द्रष्टा वासनाहीन है, वेदनाहीन भी है। वासना और वेदना से मुक्त बनकर स्रष्टा की स्थिति ही नहीं रह जाती।

## बुद्धि राह नहीं दिखाती

राह दिखानेवाली बुद्धि नहीं है। श्रद्धा दिखे है, यदि उसका नाम बुद्धि हो तो फिर वह विश्लेषण और व्यवच्छेद में न पड़े। श्रद्धा हमको सीधा है। उसको जब नाम और शब्द देकर दूसरी संज्ञाओं से पृथक करते हैं, तब बुद्धि का प्रयोजन आता है। बुद्धि को नियोजित करनेवाला न हो तो बुद्धि उत्कर्ष की साधिका नहीं होती अर्थात् अभेद की ओर नहीं ले जाती भेद में भरमाने लगती है।

## सृष्टि के लिए प्राण-तत्त्व की सगति

दर्शन को आत्मसात् और वास्तविक करने में दार्शनिक बुद्धि का उपयोग करता है। किन्तु दर्शन सीधा और सहज होता है, बुद्धि के द्वारा होने की आवश्यकता नहीं आती। सृष्टि की क्षमता निर्बुद्धि प्राणियों में भी देखी जाती है। आवश्यक नहीं है कि जो बुद्धिमती समझी जाती है उसका पुत्र स्वस्थ ही हो जब कि अपढ़ ग्राम्या के स्वस्थ और सुन्दर सन्तान हो सकती है। अर्थात् सुजन सृष्टि के लिए बुद्धि से अधिक किसी और प्राण-तत्त्व की सगति विशेष है। साहित्य रचना अथवा वैसा किसी अभिव्यक्ति में बुद्धि का उपयोग है अवश्य लेकिन वह अभिव्यंजना और प्रेषणा के निमित्त से है, अन्यथा गर्भोत्पत्ति में वह उतनी अनिवार्य नहीं है।

## बुद्धि और इन्ट्यूशन

५१६ बुद्धि और इन्ट्यूशन में क्या वैज्ञानिक सम्बन्ध है? इनमें से कौन किसका अंग और कौन किसका पोषक है? इन्ट्यूशन की उत्पत्ति आप हमारे व्यक्तित्व में किस अंग से मानते हैं?

## प्रत्यभिज्ञान हममें गर्भित

—मेरा मानना है कि प्रत्यभिज्ञान हममें गर्भित है। अहं भाव का परदा उसे

से वह उन्च और प्रकार में नहीं आता। जब हम किसी शान्त मन को सर्वथा स्थिर रखते हैं मानो शून्य हो जाते हैं, संकल्प हमने सोचा नहीं रखा पर प्रवृत्त भी नहीं होता और केवल साक्षी भर रहता है तब सम्बुद्धि काम कर जाती है। सम्बुद्धि से प्राप्त ज्ञान से अभिन्न दर्शन होता है। उसमें तर्क प्रक्रिया आदि नहीं होती। न इन्डक्शन होता है न डिडक्शन होता है। सम्बुद्धि मानो सत्य से सीधे सम्बन्ध की स्थापना है। इस प्रकार उपलब्ध तथ्य को जब हम वस्तुबोध का रूप पहनाते हैं तब उसका काम आता है जिसको बुद्धि या इन्टैलैक्ट कहा जाता है।

## उपलब्धि सम्बुद्धि से ही सम्भव

वह न्यूटन प्रवृत्त वैज्ञानिक न था बल्कि निवृत्त मुमुक्षु था जो सेव के डाल से गिरते ही एकाएक चमत्कृत हो रहा था। उस क्षण मानो सेब के गिरने की रेखा उसके भीतर ज्योति की शलाका-सी खिंचती चली गयी और वह तन्मयता में अवरुद्ध हो रहा। इस क्षण की उपलब्धि को बाद में गुरुत्वाकर्षण के सिद्धान्त का रूप मिला। उस सिद्धान्त के प्रतिपादन में बुद्धि काम आयी किन्तु उपलब्धि में जो काम आती उसे बुद्धि नहीं सम्बुद्धि कहना चाहिए।

## अखण्ड भाव खण्ड-बोध

पहले ही हमने जाना है कि समष्टि में हम अन्तर्भूत हैं उसके अंगभूत हैं। इन्द्रियों द्वारा समष्टि हमको प्राप्त नहीं हो पाती है। समष्टि अखण्ड है इन्द्रियाँ हमारी खण्ड खण्डमय नानात्व देती हैं। इस प्रकार अहं के द्वारा हम अखण्ड सृष्टि में नहीं बल्कि नाना वस्तुओं के लोक में जीते हैं। सम्पूर्णतया हमारे भीतर अन्तरंग के रूप में किंचित् या सर्वात्मना नहीं है सो नहीं पर इन्द्रियों के सीमित खण्ड-बोध के कारण वह अवरुद्ध बन जाता है। भीतर का अखण्ड भाव और बाहर का खण्ड बोध मानो ये परस्पर त्रास पाते और विभ्रम पैदा करते हैं। अन्तरंग से जिसका सम्बन्ध है उसको सम्बुद्धि कह सकते हैं। इन्द्रियों व उपकरणों के संयोग द्वारा जो हमें वस्तुबोध देती है उसे बुद्धि कहिये।

## सम्बुद्धि प्राथमिक, बुद्धि नैमित्तिक

भीतर के अन्तर और बाहर के जगत् में विग्रह तो है नहीं। इसलिए किसी को पक्ष-अतिरिक्त उत्थान का प्रश्न नहीं रहता। श्रद्धा की दृष्टि से अन्तःकरण किस का केन्द्र बनता जा सकता और इस दृष्टि से सम्बुद्धि को प्राथमिक और बुद्धि

को नैमित्तिक कहा जा सकता है। सम्बुद्धि स्वप्रतिष्ठ और स्वयम्भव है। बुद्धि वस्तु-सापेक्ष होती है।

## बुद्धि की प्रेरणा

**४१७. बुद्धि किसकी प्रेरणा से कार्य करती है ?**

—बुद्धि के साथ हमने मन शब्द का उपयोग किया है। उससे आगे चित्त भी कहा है। उसके मूल में अहं को माना है। अहं से निबद्ध आत्म को भी स्वीकारा है। इसी क्रम से बुद्धि को मिलनेवाली प्रेरणा का उद्गम मान लीजिये।

## बुद्धि का स्थान निश्चय

**४१८. बुद्धि का मानव-व्यक्तित्व में कहाँ क्या स्थान आप निश्चित करते हैं।** यह ऊपर के उत्तर से कुछ स्पष्ट नहीं हो पाया। आज की सभ्यता ने जो बुद्धि को असाधारण महत्त्व प्रदान कर दिया है, उसे देखते हुए उसका ठीक स्थान-निर्णय मुझे आवश्यक लगता है।

## विभेद-दृष्टि ही बुद्धि

—बुद्धि इन्द्रियों द्वारा अहं का इतर के साथ सम्बन्ध बनाने की क्षमता देती है। वस्तु और व्यक्ति को अलग-अलग हम बुद्धि द्वारा पहचानते हैं। बच्चा अलग-अलग नहीं पहचान पाता बर्बर में भी यह क्षमता कम होती है। बुद्धि इस तरह वह है जो हमें विज्ञान की वृत्ति और दृष्टि देती है। विज्ञान अनिवार्यता से भेदपरक होता है। हम बिना बुद्धि के भेद में अवगाहन नहीं कर सकते। इसलिए जगत् बोध और तत्त्वानुसन्धान के लिए बुद्धि ही एक उपाय है। उसका कम महत्त्व नहीं है। बल्कि संसार की दृष्टि से उस महत्त्व को बढ़कर भी माना जा सकता है।

## बुद्धि के लिए एकत्व अगम

किन्तु बुद्धि नानात्व से छुटकारा नहीं दे सकती। अभय की ओर हमें नहीं ले जा सकती। चित्त को गांठ में बांट सकती है पर गांठ से चित्त और चित्त से महाप्राण की ओर ले जानेवाला। तामस को बुद्धि नहीं सम्बुद्धि कहना चाहिए। या चाहे तो उसे श्रद्धा कहिये। गम्भीर बन्धन देते हैं। मानात्व के साथ के सम्बन्ध नाना बन्धनों की सृष्टि करते हैं। यदि इनके बीच हमें मुक्ति की आवश्यकता हो तो सम्बन्धों की सतरता का कटना आवश्यक हो जाता है। उसका मतलब सम्बन्ध ढीलना नहीं है बल्कि सम्बन्ध की सम्पन्नता है। इसी अनन्य सम्बन्ध को प्रीति

कहते हैं। यह किसी प्रकार इन्द्रियाधीन बुद्धि से नहीं प्राप्त हो सकती। अनन्त के साथ सम्बन्ध श्रद्धाधीन ही हो सकता है। परम और शाश्वत भाव से जो एक है उसे परमेश्वर कहते हैं। बुद्धि के लिए वह सदा सर्वदा अगम और असिद्ध ही रहेगा। कारण बुद्धि जिस पृथक्त्व को प्रतिपल पहचानती पकड़कर अपना काम करती है उस यथार्थ से वह किसी तरह छूट नहीं सकती। एकत्व उसके लिए कहीं वास्तविक हो नहीं सकता। इसलिए श्रद्धा का सत्य बुद्धि के लिए असत्य और बुद्धि का यथार्थ श्रद्धा के लिए मिथ्या बन जाता है। इस अन्वेषण में पक्षपात की जरूरत नहीं है क्योंकि यही द्वन्द्व है जिसके सहारे मनुष्य उठता और पुरुषार्थ करता है।

## बुद्धि का दावा झूठा

आज की सभ्यता बुद्धि को अधिक महत्त्व देने लगी है सही लेकिन साथ उसका यह मानना भ्रम है। क्योंकि किसी बड़े आविष्कारक या व्यवस्थापक का काम दर्शन (Vision) के बिना नहीं चलता है। दर्शन से दिशा मिल जाती है तब बुद्धि अपने नियोजन या विनियोजन का काम कर पाती है। अर्थात् बुद्धि का दावा कितना भी बड़ा हो यह हम निश्चय मान सकते हैं कि उसके मूल में श्रद्धा काम कर रही है। और जहाँ नींव में वह नहीं है तब बुद्धि का कोई गढ़ भी नहीं बन पाता है। वह प्रमत्त बुद्धि निर्माण नहीं करती है केवल विनाश और विध्वंस ही करती है। ●

१२

# भाव-विभाव

४१९. क्रोध भय और लोभ आदि भाव बुद्धि को धार और गति देते दीख पड़ते हैं इससे क्या यह नहीं सिद्ध होता कि बुद्धि भाव के इशारे पर ही काम करती है?

### बुद्धि भाव के हाथ में

—यह तो है ही कि बुद्धि भाव के संकेत पर काम करती है। लेकिन क्रोध भय लोभ भाव से अधिक विभाव हैं। विभाव मूलभाव की प्रतिक्रिया होते हैं इसलिए उनमें भाव की शक्ति भी होती है। यह तर्क-संगत ही है कि बुद्धि को उनसे धार मिले। असल में बुद्धि कैंची की तरह है। किसीके हाथ चलाते हैं तब वह काम करती है। यों कहिये कि भाव के हाथों में होकर ही बुद्धि आगे बढ़ पाती है।

### भाव विभाव

मूल भाव और विभाव में अन्तर केवल इतना है कि भाव जाने-अनजाने अखण्डता के प्रति होता है और विभाव अमुक सीमितता के प्रति। इसलिए विभाव अधिक बाहर दीख सकता है। तटों की संकीर्णता के कारण उसमें वेग कुछ त्वरित होता है। इसलिए सनसनी व अधिक ताव उसमें दीखता है। विभाव में राग होता है भाव में अनुराग। राग में गाढ़ापन और चिपचिपापन होता है अनुराग उससे स्वच्छ है। इस गाढ़ता और सेहता में शायद विभाव कुछ अधिक ठोस भी जान पड़ता हो लेकिन उसी कारण अस्थायी भी होते हैं।

४२०. एक अमरीकन का लेख मैंने पढ़ा था, जिसमें उन्होंने सिद्ध किया था कि हमारी वर्तमान वैज्ञानिक सभ्यता का मूल प्रेरक और पोषक युद्ध है। युद्ध में भय, क्रोध और लोभ तीनों भाव मिलते हैं। क्या आप उपरोक्त विचार से सहमत हैं?

यह तो हम स्पष्ट देख रहे हैं कि अणुशक्ति विभाव में से निकली और उसका भाव-परक प्रयोग कैसे हो यह बाद में सोचा गया और तदनुकूल उसका नियोजन अब आज किया जा रहा है जब कि उसकी सहायता से भयंकरतम शस्त्र बहुत पहले ही बन चुके हैं।

## स्व-पर का युद्ध मूल

—युद्ध आज की सभ्यता का प्रेरक और पोषक है, यह मैं मान सकता हूँ। लेकिन युद्ध जो इधर बीस-बीस बरसों बाद होता रहा है और अपने प्रौढ़ रूप में अब भी मौजूद है, मेरे लिए उतना विचारणीय नहीं है। विचारणीय वह युद्ध है जो स्वयं विचार के मूल में है। अर्थात् स्व-पर का युद्ध। जब हम संघर्ष की भाषा में प्रकृति को देखते और साधना को भी वही परिभाषा देते हैं तो युद्ध साधन में नहीं रह जाता साध्य में पहुँच जाता है। तब वह आदि तथ्य के रूप में जीवन-व्यापी हो जाता है। यह युद्ध है जिससे पहले लड़ना है फिर बाहरी युद्ध तो अनायास हमें व्यर्थ और बर्बर दीख आयेगा।

## प्रगति तथा वैभाविक

अनुशासित विभाव में से निकली है यह मानना होगा। बल्कि मुझको यह प्रतीत होता है कि अब उन्नति और प्रगति का अगला कदम सब वैभाविक और राजसिक प्रवृत्ति में आगे बढ़ा है। चेतना पर जब धक्का आता है तब स्फूर्ति और प्रेरणा निकलती है। इसीसे राजसिक क्रियमाण है, सात्त्विक स्थिर। यह क्रियमाणता राजसिक को ही क्यों प्राप्त हुई यह प्रश्न दूसरा हो जाता है। किन्तु वैभाविक और राजसिक आगे बढ़ते हुए चलते हैं, यह मान चलना होगा।

## विभाव फारवर्ड

हॉकी के खेल में फारवर्ड्स आगे बढ़ते हुए जाते हैं, लेकिन महत्त्व फारवर्ड का सबसे अधिक नहीं होता, महत्त्व उतना होता है जो बैक और हाफ-बैक रहे जाते हैं। आशय यह कि व्यक्तित्व की टीम में विभाव फारवर्ड [illegible] हैं। किन्तु विभाव कहकर उनको हेय भाव नहीं मान लेना चाहिए। यदि [illegible] के मर्म से वे मुड़ जाते हैं तो तत्क्षण [illegible] पड़ जाती है।

## अहिंसा से पुष्ट युद्ध

युद्ध नहीं हो पाता है अगर एक ओर से वह [illegible] न लड़ा जाता है। अहिंसा को स्वीकार कर लें तो सभ्यता युद्ध का पोषण लेती हुई भी किसी खतरे में नहीं पड़ती। यों कहिये कि असल युद्ध धर्म-युद्ध है जिसमें सत्-असत्, आत्म-अनात्म मानव-दानव का युद्ध होता है। इसमें जीवन के उत्कर्ष की सिद्धि भी है और इसी संघर्ष में से संस्कृति का विकास सिद्ध होता आया है। यह युद्ध फिर छावनियों में नहीं होता न उसके लिए अस्त्र-शस्त्र की होड़पूर्वक कोई बड़ी तैयारी की जाती है।

वह समाज व्याप्त हो जाता है और प्रकट रूप से विरोधी-तत्वों में अनायास और अनवरत घटित होता है। समाज के साथ वह प्रत्येक व्यक्ति के अभ्यन्तर में भी मचा रहता और व्यक्ति उस आग में से बचता हुआ दमकता जाता है।

## जैविक आत्मिक से अविरोधी

अणु-युग से पहले स्टील-युग, लौह-युग, ताम्र-युग, पाषाण-युग आदि जिन सोपानों का भी विकास क्रम में आविर्भाव हुआ, जान पड़ेगा कि वह उन विभागों के अधीन ही हुआ। पाषाण पत्थर के उपयोग की सूझ मनुष्य को शिकार की आवश्यकता में से पहले हुई होगी, बाद में ही वह फिर दूसरे कामों में आयी होगी। सारी उन्नति शुरू में जैविक और रक्षा की आवश्यकता में से निकली। बाद में ही वह संस्कृति के लिए उपयोगी हो सकी। आविष्कार की जननी आवश्यकता है और वह जैविक आवश्यकता। किन्तु जैविक आवश्यकता अनिवार्य रूप से आत्मिक की विरोधी नहीं होती। अचरज कि उस उन्नति के खेल में फारवर्ड्स का सामने और सहारेवाले अपनी जगह पर मूल्यों के सम्बन्ध में गोलकी बैक्स और फुल-बैक्स भी हों। समाज में इस प्रकार के नैतिक ऋषि और सन्त होते ही आये हैं जो फारवर्ड होने की चेष्टा में नहीं पड़ते हैं, न किसी जैविक उन्नति की ही व्यग्रता उनमें दीखती है। मानो वे पथ से तटस्थ अलग रहकर पकड़ने में कुशल हैं और जीवन-मूल्यों की रक्षा उनका काम है। युद्ध किसलिए? शायद इस प्रकार के लोगों द्वारा व्यक्त और प्रतिष्ठ संस्कृति मूल्यों की रक्षा के लिए ही न?

## युद्ध अभिशाप, पर वह धर्मयुद्ध हो

एक बात और ध्यान देने योग्य है। युद्ध निर्णय कौन करता है? वे जन-नेता जो पक्ष की घोषणा करते हैं, शायद नहीं। इनमें वे आदर्शवादी हुआ करते हैं। आदर्श के अनुराग को आप या मैं या कोई गलत नहीं कह सकते। उस आदर्श के प्रेम में जिनको युद्ध रचने और करने का साहस होता है वे निकम्मे या निरुद्ध नहीं माने जा सकते। अर्थात् युद्ध की आवश्यकता के पीछे भी जो एक सत्यता है उसको दृष्टि से ओझल नहीं करना चाहिए। केवल भावुकतावश युद्ध से पराङ्मुख होना समर्थ नीति नहीं मान लेना चाहिए। पर बैठनेवाला सिर्फ इसी कारण कि वह नहीं लड़ता है, योद्धा से बढ़कर नहीं हो जाता। अर्थात् युद्ध तभी अनिवार्य बन सकता है जब उसमें कुछ उत्कट ममता हो और उत्कटतर पराक्रम वह प्रस्तुत कर सके। इस युद्ध प्रसंग में जैसे-तैसे एक विभीषिका मन में खड़ी कर लेते हैं और उसके बीच में वर्तमान सभ्यता को हीन और भयंकर बना दिया करते हैं। यह आदत छोड़नी चाहिए।

पसिफ़िज़्म या शान्तिवाद ने कोई बड़ा बड़ा नमूना आदमी का हमें नहीं दे दिया है। इसलिए प्रश्न के मूल में जाना होगा और वहाँ जाकर जो हाथ लगता है वह यह कि युद्ध अनिवार्य है, सामान्य जीवन और इतिहास की प्रक्रिया का नाम है। लेकिन यह भी कि संस्कृति और मानव का प्रकर्ष और उत्कर्ष युद्ध से सधेगा तो तब जब वह धर्मयुद्ध होगा अर्थात् ऐक्य की श्रद्धा में ही जब द्वन्द्वात्मक जगत् में हम घाव लेते और देते हुए चल सकेंगे। जो ऊपर कहा गया है उसका आशय केवल यह कि कर्म द्वन्द्वात्मक हो सकता है, होगा ही, किन्तु श्रद्धा एकात्मक हो तो द्वन्द्वात्मक प्रक्रिया शुभ बनती है। अन्यथा स्वयं साध्य बनकर द्वन्द्व हमको काट-छाँटकर रख देगा, उठा नहीं पायगा।

## सम्बुद्धि परमात्मोन्मुख

५२१ सम्बुद्धि को क्या आप अनिवार्य रूप से आध्यात्मिक और ईश्वर प्रदत्त मान पायेंगे?

—ईश्वर प्रदत्त या तो मैं सब कुछ मानूँगा या कुछ भी नहीं मान सकूँगा। ईश्वर के पास देने को हाथ नहीं होते। यदि वह कुछ है तो दे क्या और किसे सकता है। इस अर्थ में चराचर जगत् ईश्वरमय है और जो भी शुभ-अशुभ अच्छा-बुरा है सब उसमें से है।

सम्बुद्धि ईश्वर प्रदत्त हो और बुद्धि अन्य प्रदत्त यह कैसे हो सकता है। हाँ यह मानना होगा कि सम्बुद्धि द्वारा हमारी व्यक्तिसत्ता का भी बाहर अनन्त के साथ भाव सम्बन्ध स्थापित होता है, वह अनायास आत्मोन्मुख या परमात्मोन्मुख हो जाता है। बुद्धि इस तरह एकोन्मुख नहीं हो पाती, वह पृथक-पृथक के प्रति उन्मुख होती है, इसलिए वह अपेक्षाकृत जगत्-परायण दीखती है। ●

त



द



ध



न

फ



ब